श्रीः

## प्रकाशितग्रन्थसूची—


| | | |
|---|---|---|
| १–गीताविज्ञानभाष्यभूमिकान्तर्गता– | 'बहिरङ्गपरीक्षा' नामक प्रथमखण्ड | १५) |
| २– " | –'आत्मपरीक्षा' नामक द्वितीयखण्ड* | २०) |
| ३– " | –'ब्रह्मकर्म्मपरीक्षा' नामक तृतीयखण्ड* | २०) |
| ४– " | –'कर्म्मयोगपरीक्षा' नामक चतुर्थखण्ड* | २०) |
| ५– " | –'ज्ञानयोग'-तथा भक्तियोगपरीक्षा-नामक (पूर्वखण्ड) पञ्चम, तथा षष्ठखण्ड | २०) |
| ६– " | –'भक्तियोगपरीक्षा' (उत्तरखण्ड) नामक सप्तमखण्ड | २०) |
| ७– " | –'बुद्धियोगपरीक्षा'-नामक अष्टमखण्ड | २०) |
| ८–ईशोपनिषत्-हिन्दी-विज्ञानभाष्य- | प्रथमखण्ड ... .. | १५) |
| ९–ईशोपनिषत्-हिन्दी-विज्ञानभाष्य- | द्वितीयखण्ड ... ... | १५) |
| १०–उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका– | प्रथमखण्ड ... ... | २०) |
| ११–उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका– | द्वितीयखण्ड .... ... | १५) |
| १२–उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका- | तृतीयखण्ड ... ... | १५) |
| १३–श्राद्धविज्ञानग्रन्थानुगत-'आत्मविज्ञानोपनिषत्' नामक प्रथमखण्ड | | २०) |
| १४–श्राद्धविज्ञानग्रन्थानुगत-'सापिण्ड्यविज्ञानोपनिषत्' नामक तृतीयखण्ड | | १५) |
| १५–संस्कृति, और सभ्यता-शब्दों का चिरन्तर इतिवृत्त, एवं भारतीय-सांस्कृतिक-आयोजनों की रूपरेखा .... ... .... | | २५) |
| १६–'भारतीय-हिन्दू-मानव, और उस की भावुकता' नामक खण्डचतुष्टयात्मक ग्रन्थ का-'विश्वस्वरूपमीमांसा' नामक प्रथमखण्ड ... ... | | १५) |
| १७–'वेदस्य सर्वविद्या-निधानत्वम्' (संस्कृतनिबन्ध)* ... ... | | १।।) |


*–चिह्नाङ्कित ग्रन्थ प्रेस में हैं, जो अग्रिम-वर्ष-में प्रकाशित होजायँगे।



# उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत
# प्रथमखण्ड

## १




निबन्धा—मोतीलालशर्म्मोपाह्वो यः कश्चिदपि
मुक्तरक्तशर्म्मा, आङ्गिरसो भारद्वाजः
वेदवीथी–पथिकः, जयपत्तनाभिजनः


  


निबन्धा ( ग्रन्थकर्त्ता ) की अनुमति से पुनः ( द्वितीय ) प्रकाशित
( पुनः प्रकाशनाधिकार एकमात्र निबन्धा से ही अनुप्राणित )

'राजस्थानवैदिकतत्त्वशोधसंस्थानजयपुर' के द्वारा प्रकाशित
एवं
श्रीबालचन्द्रयन्त्रालय, मानवाश्रम–दुर्गापुरा–( जयपुर ) के द्वारा मुद्रित


  


द्वितीय–संस्करण ५०० प्रति

मूल्य २०)

श्रीः

महामहिम राष्ट्रपति श्री डॉ० राजेन्द्रप्रसादजी महाभाग–के मान्य सचिव-द्वारा प्राप्त 'राजस्थानवैदिकतत्त्वशोधसंस्थान' मानवाश्रम दुर्गापुरा ( जयपुर ) का 'प्रधानसंरक्षतानुगत–प्रमाणपत्र' अत्यन्त सम्मान से यहाँ उद्धृत होरहा है –




भारत के राष्ट्रपति

## डा॰ राजेन्द्र प्रसाद

राजस्थान-वैदिक तत्त्वशोध संस्थान-जयपुर

का

प्रधान संरक्षक

बनने की स्वीकृति प्रदान करते हैं

मिलिट्री सेक्रेट्री ऑफिस

राष्ट्रपति भवन

नई दिल्ली

दिनांक 30 अगस्त 1959

भारत के राष्ट्रपति के आदेशानुसार

यदुनाथसिंह

(यदुनाथ सिंह) मेजर जनरल

मिलिट्री सेक्रेट्री टू दि प्रेसिडेन्ट

श्रीः

# उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत-प्रथमखण्डस्य किमपि-प्रास्ताविकम्



प्रस्तोता-वेदवीथी-पथिकः—
मुक्करक्कशर्म्मा, आङ्गिरसो भारद्वाजः

श्रीः

# उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत–प्रथमखण्ड

की

# प्रस्तावना

— —*— —

औपनिषद–पुरुष की नभ्यप्रजापत्यनुगता संविन्मयी नैष्ठिकी प्रेरणा के फलस्वरूप ही **'उपनिषद्वि–ज्ञानभाष्यभूमिकानुगत–प्रथमखण्ड'** का प्रस्तुत **'द्वितीय–संस्करण'** उपनिषत्प्रेमियों के सम्मुख उपस्थित होने जारहा है। आज से अनुमानत १५-२० वर्ष पूर्व बम्बई के कतिपय गुर्ज्जरबन्धुओं के सम्मिलित सहयोग से उपनिषद्भूमिकानुगत प्रथमखण्ड ( एकसहस्र–प्रतियों के रूप में ) विक्रम सं० १९९७–आश्विनशुक्लपक्ष–विजयदशमी–तिथि पर प्रकाशित हुआ था। शेष दोनों खण्ड साधनों के अभाव से अप्रकाशित ही थे, जिनका सर्वप्रथम विगत वि० सं० २०१३ में **'राजस्थानवैदिकतत्त्वशोधसंस्थानजयपुर'** की ओर से ही प्रकाशन हुआ। बीस–वर्ष–पूर्व प्रकाशित प्रथमखण्ड योग्य विद्वानों में निःशुल्क समर्पित करते रहने से अनेक वर्षों–पूर्व ही पुनःप्रकाशन–सापेक्ष बन चुका था। किन्तु···· ·······!।

शोधसंस्थानने विगत तीन–चार वर्षों में अनेक प्रकाशन किए, जिनमें उपनिषद्भूमिकानुगत-द्वितीय-**खण्ड**, एवं **तृतीय-खण्ड** का भी समावेश है। इस वर्ष संस्थान ने यह अनुभव किया कि, बिना प्रथम–खण्ड के प्रकाशित द्वितीय–तृतीय–खण्डों से वेदप्रेमी पाठक सन्तुष्ट नहीं होरहे। अतएव संस्थान ने प्रथम खण्ड का पुनःप्रकाशन अनिवार्य्य माना। तत्प्रेरणा से ही प्रस्तुत प्रथमखण्ड बीस वर्ष के अनन्तर संस्थान के द्वारा पुनः प्रकाशित होरहा है, जिसके लिए हमें संस्थान के प्रति कृतज्ञता ही अभिव्यक्त करनी चाहिए।

उपनिषदों के प्रति भारतीय–विद्वानों का जो सहज आकर्षण देखा सुना जारहा है, इस दृष्टि–श्रुति के मूल में कर्म्मत्यागलक्षणा, विशुद्धज्ञानात्मिका **'संन्यासनिष्ठा'** ही प्रधान बनी हुई है। इसी प्रधानता के अनु–बन्ध से औपनिषद्–ज्ञान, और वेदान्तज्ञान का अभेद लोकप्रसिद्धि का अनुगामी बना हुआ है। **"नामरूपा–त्मक–सम्पूर्ण विश्व मायामय है, अतएव दैविक–भौतिक–आत्मिक तापत्रय का आगार है। अतएव च सर्वथैव बन्धनप्रवर्त्तक है। इस मायामय–विश्वबन्धन से आत्मपरित्राण करने के लिए अद्वैत–सिद्धान्तरूप उस वेदान्तज्ञानरूप विशुद्ध अध्यात्मज्ञान का ही ाश्रय अनिवार्य्य है, जिसका उपनिषदों में संक्षेप से, एवं विस्तार से स्वरूपोपबृंहण हुआ है"** इसप्रकार की नितान्त–भावुकता–पूर्ण काल्पनिकी मान्यताने ही मन्त्रब्राह्मणात्मक वेदशास्त्र के 'उपनिषद्' भाग को विगत कतिपय–शताब्दियों से प्रमुखता प्रदान कर रक्खी है, जिस इत्थंभूता प्रमुखता का ही यह दुष्परिणाम है कि, महर्षियों की तपःपूता गरिमा–महिमा–मयी–नैष्ठिकी–आर्षप्रज्ञा के द्वारा अत्यन्त रहस्य–पूर्ण पारिभाषिकी ज्ञानविज्ञान -

निधि का स्वरूपविश्लेषक, छन्दोभ्यस्ता से समलङ्कृत उपनिषत् जैसा विविध-विद्याभाण्डारात्मक मौलिक साहित्य अपनी ज्ञानविज्ञानात्मिका मौलिकता से सर्वथा ही पराःपरावत प्रमाणित होचुका है, एवं काल्पनिक 'कलिसन्तरणोपनिषत्' 'अल्लोपनिषत्' आदि की भाँति रहस्य–पूर्ण यह उपनिषच्छास्त्र भी आज केवल पारयणपाठ का ही अनुगामी बना रह गया है।

उपनिषत्साहित्य की अभ्युदय–निःश्रेयस्–संसाधिका उभयपुरुषार्थ–प्रयोजिका कृत्स्ना उपयोगिता को तथाकथितरूपेण कर्म्मत्यागात्मिका काल्पनिकी सांख्यनिष्ठा के व्यामोहन से एकान्ततः विस्मृत करा देने वाली महती भ्रान्ति के निराकरण के लिए यह आवश्यक है कि, मन्त्रब्राह्मणात्मक वेदशास्त्र के इस महत्त्वपूर्ण उपनिषद्भाग के उन ज्ञानविज्ञानात्मक–अभ्युदयनिःश्रेयससंसाधक–दृष्टिकोण के प्रति आर्षप्रजा का ध्यान आकर्षित किया जाय, जिक आकर्षण के बिना वेदशास्त्र का यह महत्त्वपूर्ण ज्ञानविज्ञानभाण्डार अनद्धा ही प्रमाणित होरहा है। इसी उद्देश्य की सिद्धि के लिए अबतक के तथाकथित व्यामोहनात्मक-मतवादात्मक-प्राचीनव्याख्यारूप–व्यामोहनों को दूरतः ही प्रणम्य मानते हुए स्वयं उपनिच्छब्दों के उपनिषत् सम्मत ही पारिभाषिक–ज्ञानानुगत–वैज्ञानिक–समन्वय के आधार पर **ईशादि–उपनिषदों के विज्ञानभाष्यों का संकल्प जागरूक हुआ है**, जिसके परिणाम–स्वरूप ही दो खण्डों में **'ईशोपनिषत्–हिन्दी-विज्ञानभाष्य'** प्रकाशित हुआ, एवं संकल्पित शेष उपनिषदों के विज्ञानभाष्य भी यथासमय, यथासुविधा प्रकाशनपथानुवर्त्मा बनते रहेंगे।

अमुक-परिगणित-उपनिषदों के संकल्पित-विज्ञानभाष्यों के साथ ही यह भी संकल्प अभिव्यक्त हुआ कि, बहिरङ्गपरीक्षा से, तथा अन्तरङ्गपरीक्षा से अनुप्राणित अमुक विवादास्पद तथ्यों के वैज्ञानिक-समन्वय के लिए उपनिषत् साहित्य पर **'भूमिका'** रूप से एक स्वतन्त्र निबन्ध भी उपनिबद्ध किया जाय। इसी संकल्पात्मिका प्रेरणा से **'उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका'** नाम से (अनुमानतः दो सहस्र–फुलिस्केप–पृष्ठों में) एक स्वतन्त्र निबन्ध भी आज से अनुमानतः बीस वर्ष पूर्व सम्पन्न हुआ, जिस इस बृहत्काय–निबन्ध को तीन खण्डों में विभक्त किया गया। तीनों खण्डों से समन्विता उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका में जिन तथ्यों पर समन्वयात्मक विचार हुआ है, उपनिषत्–प्रेमियों की सुविधा के लिए अत्र उनका नामस्मरणमात्र कर लिया जाता है।

# उपनिषद्विज्ञान–भाष्यभूमिकानुगत–प्रथमखण्डके प्रधान–विषयों का संस्मरण

१

—*—

प्रस्तुत–'प्रथमखण्ड' में प्रधानरूपेण–निम्न लिखित चार स्तम्भों का समावेश हुआ है—

१—'प्रस्तावना'-(भूमिका)-(प्रथमस्तम्भ)

२—उपनिषदों के आद्यन्त में मङ्गलपाठ क्यों किया जाता है ? (द्वितीयस्तम्भ)

३—'उपनिषत्' शब्द का क्या अर्थ है ? [तृतीयस्तम्भ]

४—क्या 'उपनिषत्' वेद है ? [चतुर्थस्तम्भ]

* * * *

प्रथमखाण्डानुगता उक्ता स्तम्भचतुष्टयी के प्रत्येक स्तम्भ में अवान्तर अनेक प्रमुख–विषय समविष्ट हुए हैं। दिग्देशकालव्यासक्त आज के अस्मच्छ्रदश व्यक्तियों की तात्कालिकी कण्डूपशान्ति के लिए यह आवश्यक है कि-स्तम्भचतुष्टयी से अनुप्राणित प्रमुख अवान्तर-विषयों का भी स्वरूप-दिग्दर्शन करा दिया जाय। वही क्रमशः अत्र उपक्रान्त है।

## १—'प्रस्तावना'-नामक प्रथमस्तम्भ के संस्मरणीय अवान्तर प्रमुख–विषयों का स्वरूप–दिग्दर्शन

क—वैदिक–सासित्य, और हमारी मनोवृत्ति

ख—वैदिक–साहित्य, और प्रतीच्य–विद्वान्

ग—वैदिक–साहित्य, और वैज्ञानिक–निदर्शन

* * *

[१]–आत्मनिवेदन–नामक प्रथम स्तम्भ में सर्वप्रथम वर्त्तमान युग के भारतीय–मानवों की उस प्रक्रान्ता मनोवृत्ति का स्पष्टीकरण हुआ है, जिस मनोवृत्ति के कारण आज स्वयं हम भारतीय ही ज्ञानविज्ञानप्रधान वेदशास्त्र की उपयोगिता पर सन्देह करने लग पड़े हैं। एवं युगधर्म्मानुबन्धी काल्पनिक

उपयोगितावाद–के व्यामोहन में आसक्त–व्यासक्ता हमारी भ्रान्ता प्रज्ञा इस महान् सांस्कृतिक–ज्ञानविज्ञानकोश की उपेक्षा करती हुई सर्वथैव–दिग्देशकालभ्रान्ता बनती जारही है, अथवा तो बन चुकी है। जबतक हमें अपनी इस मूल–संस्कृति का स्वरूपबोध नहीं होजायगा, तबतक दिग्देशकालानुबन्धी–उपयोगितात्मक ? अन्य प्रयत्नसहस्रों से भी हम अपना स्वरूप–बोध नहीं प्राप्त कर सकेंगे, जिस स्वरूपबोध के बिना मानव, और पशु के अवच्छेदक में कोई भी विभेद नहीं रह जाता। इसी तथ्य के स्पष्टीकरण के लिए प्रस्तुत प्रथम स्तम्भ में (क)–**'वैदिक साहित्य, और हमारी मनोवृत्ति'** रूपेण अवान्तर–दृष्टिकोण का स्पष्टीकरण हुआ है।

(ख)–तदनन्तर इसी प्रथमस्तम्भ में उन **'प्रतीच्य–विद्वानों की मनोवृत्ति का स्वरूप–संस्मरण** हुआ है, जिस प्रतीच्यजगत् की सभ्यता, और आदर्श को ही आज हमने अपनी **'उन्नति'** का एकमात्र सम्बल मान रक्खा है। इस में तो कोई सन्देह नहीं कि, **'उन्नति'** की इच्छा रखने वाले प्रत्येक मानव को आज उन पश्चिमी–देशों की जीवनपद्धति, शासनपद्धति, समाजपद्धति, आदि आदि का अनुकरण करते रहना ही चाहिए, जिन पश्चिमी-देशों के भौतिक–जीवन का एकमात्र लक्ष्य भूतानुबन्धिनी वह **'उन्नति'** ही मानी गई है, जिस का रहस्यात्मक–अर्थ 'उन्नति' शब्द के गर्भ में हीं पिनद्ध–सुरक्षित है। यह संस्मरणीय है कि, **'उन्नति'** शब्द सर्वात्मना 'अवनति' सापेक्ष ही **है**, जिस के आधार पर दशाचक्रानुगत–उत्थान, और पतन परिवर्त्तित होते रहते हैं *।

दिग्देशकालातीत–अखण्ड–अद्वय–आत्मा के ज्ञानात्मक प्रतिष्ठाधरातल–पर प्रतिष्ठित दिग्देश-कालात्मक–पाञ्चभौतिक–विश्व से अनुप्राणित भौतिक-विज्ञान ही वास्तविक 'विज्ञान' है, अमृतात्मप्रतिष्ठा–नुबन्धेन–शाश्वत प्रमाणित होता हुआ वह विज्ञान सच्चिदानन्दब्रह्म से समतुलित माना गया है। एवं स्वयं उपनिषच्छास्त्रने–**'सत्यं–ज्ञानं–अनन्तं–ब्रह्म'** से अनुप्राणित इत्थंभूत विश्वविज्ञान का–**'नित्यं–विज्ञानं–आनन्दं–ब्रह्म'** इत्यादिरूप से यशोगान किया है। स्पष्ट है कि, प्रतीच्य–भूतविज्ञान प्रकृति के दिग्देश–कालानुबन्धी तत्त्वों से अनुप्राणित रहता हुआ प्रत्यक्षदृष्ट्या जहाँ उपादेयकोटि का अनुगामी प्रमाणित होरहा **है**, वहाँ दिग्देशकालातीत ज्ञानघन आत्मब्रह्म की प्रतिष्ठा से वञ्चित रहता हुआ वही प्रतीच्य–भूतविज्ञान **क्षणिक-विज्ञान** की कोटि में आता हुआ परिणामतः क्षणभावापन्न मृत्युपथ का ही सन्देशवाहक प्रमाणित होरहा है, एवं दिग्देशकालनिबन्धन-इसी प्रतीच्य–भूतविज्ञान की भित्ति पर प्रतिष्ठित पश्चिमी-जगत् का वह **'उन्नति-वाद'** प्रक्रान्त हुआ है, जिस इस शब्द के निर्वचनात्मक अर्थ के गर्भ में ही तत्सापेक्ष–भावनिबन्धना 'अवनति' पुष्पित पल्लवित होती रहती है। **'उत्'**-और **'नति'** दो विभिन्न पदों–शब्दों से ही **'उन्नति'** का शब्द स्वरूप-निर्म्माण हुआ है, जिसका स्पष्टतम अक्षरार्थ है-**'ऊपर चढ़ कर पतन (उत्-ऊर्ध्वं-गत्त्वा-नतिः-पतनम्) 'चढ़ कर गिरना'** ही 'उन्नति' शब्द का तत्त्वार्थ है, एवं ऐसी 'उन्नति' कदापि ऋषिदृष्टि से मान्य नहीं है।

तो क्या वेदद्रष्टा आप्तमहर्षि उन्नति के शत्रु हैं ?। वर्त्तमानयुग का ऐसा सा ही प्रवाद कर्णाकर्णि–परम्परया श्रुतोपश्रुत है कि, **"भारतीय वेदादि शास्त्र तो भारतीय मानव की उन्नति में सदा से रोड़े ही अटकाते आरहे हैं"**। वस्तुस्थिति यथार्थ में ऐसे ही है, और यही भारतीय शास्त्र का वह नैष्ठिक-दृष्टिकोण है,

*–नीचैर्गच्छत्युपरि च दशा–चक्रनेमिक्रमेण

जिसने केवल–दिग्देशकालानुबन्धिनी-प्रवाहपथानुगमिनी–तात्कालिकी–कण्डूपशमनकर्त्री-उपयोगितावादा–भिनिविष्टा तथोक्त–निर्वचन–गर्भिता–'उन्नति' का सदैव विरोध ही किया है, एवं आकल्पान्त इत्थंभूता उदर्के–सर्वनाशकारिणी उन्नति का विरोध ही करता रहेगा। एवं इसी दृष्टिबिन्दु के माध्यम से पूर्वदिगनुबन्धी भारत पश्चिमदिगनुबन्धी दिग्देशकालव्यामोहन को सदैव उपेक्षणीय ही मानता आरहा है, एवं आत्मप्रतिष्ठा-शून्या केवल भूतैषणासमर्द्धिका-पतनपरिणाममूला ऐसी उन्नति को तो यावच्चन्द्रदिवाकरौ उपक्षणीया ही मानता रहेगा।

ऊर्ध्वगमन का कदापि ऋषि विरोध नहीं कर रहे। विरोध उन का केवल पतनांश से है। ऋषि की नैष्ठिकी आस्था के अनुसार ऊर्ध्वगमन वैसा होना चाहिए, जिस के अनुगमन के अनन्तर पुनः कदापि किसी भी अवस्था में पतन की आशङ्का ही न रहे। जिस ऊर्ध्वपथ को लक्ष्य बना लिया जाय, वह उत्तरोत्तर ऊर्ध्वोर्ध्व–भावपरम्परा का ही अनुगामी प्रमाणित होता रहे। पतनाशङ्का से असंस्पृष्ट इत्थंभूत ऊर्ध्वगमन को ही ऋषिभाषा में-'अभ्युदय' कहा गया है, जिस का अक्षरार्थ है—'**अभि–सम्मुख–उत्–ऊपर–अय-अयन–गमन**'। अर्थात् सामने की ओर ऊर्ध्वभावानुगत-गमन ही '**अभ्युदय**' शब्द का अर्थ-समन्वय है, जिस का "**गीताभूमिका–कर्म्मयोगपरीक्षा**" नामक खण्ड में विस्तार से समन्वय–विश्लेषण हुआ है।

अभ्युदयरूप उत्थानात्मक कर्म्म का तथाभूत अतिशय कैसे मान लिया गया ?, प्रश्न का समाधान है–'निश्रेयस्' शब्द, जिस का दिग्देशकालातीत–आत्मब्रह्म से प्रमुख सम्बन्ध माना गया है। जो कर्म्म निःश्रेयस् को आधार बनाए रहता है, वही '**अभ्युदयजनक**' कर्म्म माना गया है। यदि आत्मप्रतिष्ठारूप-निःश्रेयस् के आधार को शास्त्रीय कर्म्म भी छोड़ बैठते हैं, तो वैसे शास्त्रीय–कर्म्म भी पतनाशङ्का से असंपृष्ट-'अभ्युदय' के स्थान में केवल '**उन्नति**' के ही साधक बने रहे जाते हैं। निःश्रेयसानुगत (ज्ञानानुगत–आत्मानुगत)–कर्म्म (विज्ञानानुगत-विश्वानुगत-भौतिक-यज्ञादिकर्म्म) जहाँ अभ्युदय के साधक बनते हुए-'**अबन्धनकर्म्म**' मान लिए गए हैं *, वहाँ वे ही यज्ञकर्म्म निःश्रेयसाधार से वञ्चित होते हुए, अतएव क्षणिक-विज्ञानकोटि में आते हुए अपनी विशिष्टा अभ्युदयवृत्ति से वञ्चित रहते हुए अवरकोटिमात्र ÷ ( क्षरात्मिका–भूतकोटिमात्र ) में हीं परिणत होजाते हैं, और इन का फल भी शेष रह जाता–'**उन्नतिमात्र**'। अर्थात् ऊपर चढ़ कर '**पुनः गिर पड़ना**', जैसाकि-'**क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोके वसन्ति**' से प्रतिध्वनित है।

निष्कर्ष निवेदन का एतावन्मात्र ही है कि, वे सभी दिग्देशकालानुबन्धी–उपयोगितावाद मान्य हैं भारतीयशास्त्र को भी, यदि उनकी आधारभूमि दिग्देशकालातीत–आत्मब्रह्म है, तो। एवं दिग्देशकालातीत

---

*–यज्ञार्थात्–कर्म्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्म्मबन्धनः।
तदर्थं कर्म्म कौन्तेय ! मुक्तसङ्गः समाचर ॥
—गीतायाम् ३।८।

÷ प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपा अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म्म।
एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति मूढा जरामृत्युं ते पुनरेवापियन्ति ॥
—मुण्डकोपनिषदि १।२।७।

आत्मब्रह्मरूप शाश्वतधर्म्ममूर्त्ति प्रतिष्ठाभाव से निरपेक्ष यच्चयावत् दिग्देशकालानुबन्धी-व्यामोहन स्वप्न में भी मान्य नहीं हैं, फिर भले ही उनकी तात्कालिकी उपयोगिता का कितना ही तुमुल घन्टाघोष क्यों न प्रक्रान्त रक्खा जाय। उद्कंत: जिनका 'अभ्युदय' से सम्बन्ध होगा, वे ही कर्म्मकलाप मान्य होंगे भारतीय-आर्ष-प्रज्ञा के लिए। एवं ठीक इसके विपरीत-आत्मप्रतिष्ठा के आधार से वञ्चित वे सभी कर्म्मकलाप सर्वथैव उपेक्षणीय ही मान लिए जायँगे, माने जाते रहे हैं, फिर भले ही उन तात्कालिक-कर्म्मकलापों के तात्कालिक-फल लोक-दृष्टया कितने ही महत्त्वपूर्ण क्यों न हों। परिणामत: नितान्त-पतनलक्षणा-तथाकथिता-'उन्नति' की अपेक्षा तो यदृच्छात्मिका हीनदशा ही कहीं श्रेयःपन्था मान लिया गया है भारतीय-आर्षजगत् में। जिस 'उन्नति' से नि:श्रेयसानुगत- अभ्युदय का सर्वात्मना अवरोध होजाय, वह 'उन्नति' तो दूरत: ही प्रणम्या ही मानी जायगी, फिर भले ही **'दिग्देशकालानुबन्धिनी-एतादृशी-उन्नति'** के बिना हमें दिग्देशकालानुबन्धिनी उन सभीप्रकार की भूत-भौतिकी-सुख-सुविधाओं से वञ्चित होजाना पड़े, किंवा दिग्देशकालव्यालग्रस्त महानुभावों के द्वारा बलपूर्वक वञ्चित कर दिया जाय, जिन भौतिकी-सुख-सुविधाओं के बिना मानव का मन:शरीरानुबन्धी भौतिक-जीवन सर्वथैव दु:खार्णव में निगग्न होजाता है। क्योंकि, नि:श्रेयस्-पथानुगत-अभ्युदयपथ में ही अपनी अनन्या बुद्धियोगनिष्ठा सुरक्षित रखने वाला आर्ष मानव यह जानता है कि,-आत्मप्रतिष्ठाधार से वञ्चिता दिग्देशकालानुबन्धिनी लोकसमृद्धि उस शाश्वतब्रह्मरूप सत्यधर्म्म से सर्वथैव असंस्पृष्टा है, जिसका तात्कालिक परिणाम भले ही सुखाभासात्मक हो, किन्तु जिसका अन्तिम परिणाम मूलनाशात्मक सर्वनाश के अतिरिक्त और कुछ भी तो नहीं है। भगवान् मनु ने धर्म्मनिरपेक्षा, अतएव अधर्म्मभाव-समाप्लुता एतादृशी उन्नति के सुपरिणामों ? का ही काकूभाषा में दिग्दर्शन कराते हुए कहा है कि—

**अधर्म्मेणैधते तावत्, ततो भद्राणि पश्यति।**
**ततः सपत्नाञ्जयति, समूलस्तु विनश्यति ॥**

—मनु: ४।१७४।

राजर्षि की सूक्ति का अक्षरार्थ यही है कि, शाश्वतधर्म्ममूर्त्ति आत्मब्रह्म की प्रतिष्ठा से वञ्चित केवल दिग्देशकालानुबन्धी-तात्कालिक-स्वार्थसंसाधक-लौकिक-उन्नतिप्रवर्त्तक सभी कर्म्म **'अधर्म्म'** की भावना से समन्वित होते हुए धर्म्मनिरपेक्ष ही बने रहते हैं। ऐसे धर्म्मनिरपेक्ष, अतएव अधर्म्मभावनाक्रान्त-लोकानुबन्धी कर्म्मों से निश्चयेन आरम्भ में तो तत्कर्म्मानुगामी मानव 'लोकसमृद्धि' का ही भोक्ता प्रमाणित होता रहता है। अर्थात् अधर्म्म से समन्वित-भूतभौतिक कर्म्म तत्काल ही भूतसमृद्धि के समुत्तेजक बन जाया करते हैं तमोगुण की स्वैराचारिता से। आगे चलकर इस प्राप्ता समृद्धि ( भौतिक-सम्पत्ति ) के बल पर तदर्जक मानव विविध प्रकार के उत्सवायोजनादि में संलग्न होजाता है—**'ततो भद्राणि पश्यति'**। इसी सम्पत्ति के बल पर ( इसके वितरण के माध्यम से स्वपक्ष को बलवान् बनाता हुआ संघटन के द्वारा ) वह अपने प्रतिद्वन्द्वी-वर्ग पर विजय-प्राप्त करने में भी समर्थ होजाता है-**'ततः सपत्नाञ्जयति'**। और इसप्रकार देखने-सुनने-कहने-कहलवाने के लिए धर्म्मनिरपेक्षा--अधर्म्मभावनाक्रान्ता--केवल दिग्देशकालानुबन्धिनी तात्कालिकी उपयोगिताओं के व्यामोहन में आसक्त-व्यासक्त-मानव का मन:शरीरानुबन्धी लौकिक जीवन सभी दृष्टियों से सुखी-समृद्धिवत् प्रतीत होने लगता है। किन्तु परिणामत: इस प्रतीति का निकर्ष **है— 'समूलस्तु विनश्यति'। अर्थात् ऐसे व्यक्ति का मूलत: सर्वनाश ही सुनिश्चित है।**

दिग्देशकालव्यामुग्ध–लोकोन्नतिसमर्थक–लोकचतुर आज का मानव राजर्षि की–'समूलस्तु विनश्यति' इस सूक्ति पर तार्किक–दृष्टि से भ्रूविक्षेप करता हुआ इसे मन्दहास-पूर्वक उपेक्षणीय मान सकता है, मान ही रहा है। क्योंकि वह प्रत्यक्ष में यह जान रहा है कि, 'मूलनाश' तो क्या, ऐसे लोकचतुर मानव तो अनुदिन लोकसमृद्धि का अनुगमन ही करते देखे गए हैं। अतएव तथाविधा धर्म्मसूक्तियों का उन्नति--पथानुवर्त्मा एक कर्म्मवीर ? की दृष्टि में यत्किञ्चित् भी तो महत्त्व नहीं है।

प्रत्यक्षप्रभावमूला तथाविधा लोकदृष्टि का ही यह दुष्परिणाम है कि, अदृष्टभावानुबन्धी–अदृष्ट–परिणामों से अनुप्राणिता अदृष्टा स्थिति पर आज के लोकमानव की यत्किञ्चित भी तो आस्था नहीं रही है। अपितु आज तो वह–'यावज्जीवेत्–सुखं जीवेत्' मन्त्र का ही अनुवर्त्मा बनता चला जारहा है। एवं धर्म्मपथानुगता नैतिकता का उसकी दृष्टि में यत्किञ्चित् भी महत्त्व शेष नहीं रह गया है। 'समूलविनाश' का तात्पर्य्य अत्यन्त ही रहस्यपूर्ण है, जिसका अत्र स्पष्टीकरण सम्भव नहीं है। राजर्षि की इसी सूक्ति से मिलती जुलती गीतासूक्ति का उपसंहार भी–'बुद्धिनाशात्--प्रणश्यति' * रूप 'सर्वनाश' पर ही हुआ है। गीताविज्ञानभाष्य में–तच्छलोकसमन्वय–प्रसङ्ग से ही 'समूलस्तु विनश्यति' के रहस्यार्थ का भी स्पष्टीकरण कर दिया गया है। प्रकृत में तथ्य–सङ्गति के लिए दो शब्दों में तत्पष्टीकरण का स्मरणमात्र ही कर लिया जाता है।

सर्वश्री कुल्लूकभट्ट ( मनुस्मृति के सुप्रसिद्ध टीकाकार ) ने 'समूलस्तु'–विनश्यति' का यह अर्थ किया है कि—"**पश्चात् कियता कालेन–अधर्म्मपरिपाकवशात्–देह–धन–तनयादि–सहितो विनश्यति**"। अर्थात् जब अधर्म्म परिपाक की चरमसीमा पर पहुँच जाता है, किंवा लोककिंवदन्ती के अनुसार–'**जब पाप का घड़ा भर जाता है,**' तो उस समय इस अधर्म्माभिनिविष्ट के शरीर–धन–पुत्र–आदि सभी लोकवैभव स्मृतिगर्भ में विलीन होजाते हैं, जिस विलयन का भारतराष्ट्र की धार्मिक प्रजा—'**इकलख पुत्र–सवालख नाती, रावण के घर दिया न बाती**' इस लोकसूक्ति के द्वारा बखान करती आरही है। टीकाकार के इस अर्थसमन्वय का समादर करते हुए ही हमें एक उस तथ्य की ओर पाठकों का ध्यान आकर्षित करना है, जिसका स्वयं श्रुतिने अपने शब्दों में निम्नलिखित रूपेण दिग्दर्शन कराया है।

'सत्य' और 'अनृत' नामक सुप्रसिद्ध दोनों वाङ्मय–विवर्त्तों से अनुप्राणित विरुद्धधर्म्मा क्रमशः मानव की आत्मसमृद्धि के, एवं आत्मनाश के कारण बतलाती हुई श्रुति कहती है कि, वाक् का जो 'सत्य' भाग है, वह 'वाक्' के पुष्प-फल माने गए हैं। अतएव जो व्यक्ति वाङ्मय-सत्य का अनुगामी बना रहता है, वह सर्वात्मना अभ्युदय–कीर्त्ति आदि का फलभोक्ता बनता रहता हैं ×।

---

* ध्यायतो विषयान् पुंसः–सङ्गस्तेषूपजायते।
सङ्गात्-सञ्जायते कामः, कामात् क्रोधोऽभिजायते॥
क्रोधाद्भवति संमोहः, सम्मोहात्–स्मृतिविभ्रमः।
स्मृतिभ्रंशाद् बुद्धिनाशो, बुद्धिनाशात् प्रणश्यति॥
—गीतायाम्

×–ततदेत्-पुष्पं फलं वाचः-यत्सत्यम्। स-ह-ईश्वरो यशस्वी कल्याणकीर्त्तिर्भवितोः पुष्पं हि फलं वाचः सत्यं वदति।
—ऐतेरय-आरण्यक २।३।६।

ठीक इसके विपरीत 'अनृत' भाव वाक् का मूलस्थानीय माना गया है +। अतएव जो व्यक्ति अपने वाङ्मय व्यवहार में ( शब्दोच्चारण ) में अनृतभाषण ( मिथ्याभाषण ) करता है, उस व्यक्ति का वाङ्मय भूतात्मा उसीप्रकार सूख जाता है, सूख कर विनष्ट होजाता है, जैसे कि मूल के व्यक्त होजाने पर, उखड़ जाने पर पहिले तो वृक्ष सूख जाता है, और कालान्तर में विनष्ट होजाता है। अतएव प्रज्ञाशील का कर्त्तव्य हैं कि, वह अनृतभाषण से आत्मपरित्राण ही करता रहे ÷।

ऐतरेयश्रुति ने आत्मा के 'शुष्यति', और 'उद्वर्त्तते' ये दो परिणाम बतलाए है। सर्वनाश ही उद्वर्त्तते है, और सर्वनाश का शिलान्यास ही आत्मा की शुष्कावस्था है। तात्पर्य्य इस परिणामद्वयी का स्पष्टतम है। असत्यभाषण करने वाला व्यक्ति सम्भव है अपने वाक्छल से तात्कालिक-स्वार्थ-साधन में समर्थ होजाय। और तन्माध्यम से वह लोकसुखाभास का भोक्ता भी बन जाय। किन्तु इस लोकसुखभोग का क्षेत्र केवल मनोऽनुगत भौतिक-शारीर ही बना करता है, जिसे तत्त्वदृष्ट्या कदापि तबतक वास्तविक सुख नहीं माना जासकता, जबतक कि, मनःशरीरनिबन्धन लोकसुख की आधारभूमि आत्मबुद्धि-सहकृता-शान्ति नहीं बन जाया करती। शान्ति ही सुख की आधारभूमि है। बिना शान्ति के सुख का उपभोग वैसा ही सुखोपभोग है, जैसाकि-आत्मबुद्धिप्रतिष्ठा से वञ्चित पशु-पक्षी-आदि प्राकृत-जीव अपने मनः-शरीरानुबन्धी लोकभोग-सुखों का अनुगमन करते हुए भी प्रतिक्षण ही अन्याक्रमण-भय-से विकम्पित होते रहते हैं। अर्थात् जैसे प्राकृतसर्ग के मनःशरीरोपजीवी पश्वादि प्राणियों का 'सुख' शान्ति से सर्वथैव वञ्चित रहता है, जैसे इनका प्रत्येक-भोगात्मक-सुख शङ्कातङ्कित ही बना रहता है, ठीक वही स्थिति उन लौकिक-प्राकृतिक-मानवों के लोकसुखोपभोगों के सम्बन्ध में घटित-विघटित होती रहती है, जो आत्मबुद्धिमूला-प्रतिष्ठात्मिका शान्ति से वञ्चित रहते हुए केवल-मनःशरीरोपयिक-दिग्देशकालानुबन्धी-तात्कालिक प्राकृतिक

---

÷ अथैतन्मूलं वाचः-यदनृतम्। तद्यथा वृक्ष आविर्म्मूलः-शुष्यति, स उद्वर्त्तते ( कालान्तरे विनश्यति ), एवमेवानृतं वदन्-आविर्मूलमात्मानं करोति, स शुष्यति, स उद्वर्त्तते। दस्मादनृतं न वदेत्। दयेत त्वेनेन।

—ऐतरेय-आरण्यक २।३।६।

+—'अनृत' का लोकानुबन्धी अर्थ है 'मिथ्याभाषण'। श्रुति इसे वाक् का मूल क्यों मान रही है ?, प्रश्न का रहस्यात्मक उत्तर सुप्रसिद्धा 'अम्भोविद्या' से ही अनुप्राणित है। पारमेष्ठ्य-'अम्भः' नामक ऋततत्त्व ही आम्भृणी नाम की अर्थवाक् का, एवं सरस्वती नाम की शब्दवाक् का मूलप्रभव बनता है। 'सामान्ये सामान्याभावः' न्यायानुसार ऋत में क्योंकि ऋत नहीं रहता। अतएव सद्रूप प्राण जैसे-'असत्' कहलाया है, प्राणप्रधान-मनोघन अव्यय जैसे-'अप्राणो ह्यमनाः शुभ्रः' कहलाया है, एवमेव ऋत 'अनृत' नाम से व्यवहृत हुआ है। प्रतिष्ठाशून्यभाव ही ऋत है, जिसका वैज्ञानिक-लक्षण हुआ है-'अहृदयं-अशरीरं-ऋतम्'। मिथ्याभाषण भी क्योंकि प्रतिष्ठाबल से वञ्चित है। इस सादृश्य से ही 'अनृत' शब्द मिथ्याभाषण का भी संग्राहक बन गया है। इस दृष्टि से भी 'अनृत' को वाक् का मूल मान लिया गया है। अन्य निबन्धों में सत्यानृतस्वरूप के समन्वय-प्रसङ्ग से इस तथ्य का विस्तार से स्पष्टीकरण हुआ है।

सुखों के प्रति ही आसक्त–व्यासक्त बने रहते हैं। अतएव स्पष्ट है कि–ऐसे प्राकृत–मानव सुखाभासात्मक सुख से अनुप्राणित रहते हुए आत्ममूला शान्ति से तो सर्वथैव वञ्चित बने रहते हैं। और यह वञ्चना ही इनके सर्वनाश की स्वरूप–परिभाषा है।

वस्तुस्थिति के समन्वय के लिए मिथ्याभाषण–चोरी–परहनन–आदि उदाहरण ही पर्य्याप्त होंगे। इन तीनों हीं कुकर्म्मों से कुकर्म्मकर्त्ता मानव का बुद्ध्यनुगत आत्मा सर्वथैव विकम्पित होता रहता है आरम्भावस्थाओं में। आरम्भदशा में इन असत्कर्म्मों का अनुगामी प्राकृत मानव अपने आपको सदैव-सशङ्कित-भयत्रस्त–खिन्न–आर्त्त–सा ही अनुभूत करता रहता है, एवं यही इसका 'आत्मस्वरूपशोषणकाल' है। यदि इसका इत्थंभूत अभ्यास उत्तरोत्तर प्रक्रान्त ही होता रहता है, तो वह आरम्भ की विकम्पनावस्था कालान्तर में उस जड़ता में ही परिणत होजाती है, जिस 'जड़ता' की अभिव्यक्ति के अनन्तर उसी प्रकार इस लोकमानव को भी अपने प्राकृत–कर्म्मों के प्रति कोई घृणा नहीं रह जाती, जैसाकि आत्मस्वरूप–विस्मृत–पशु–पक्षी–आदि जीव सहजरूपेणैव मनःशरीरानुगत–भोगों के प्रति अन्धन्यायेनैव अनुधावन करते रहते हैं। आत्मबुद्धिस्वरूप के सहज अभिव्यक्तित्त्व से प्रकृत्यैव वञ्चित मानवेतर पश्वादिसर्ग जैसे आत्मबुद्ध्या सहजरूपेणैव उन्मुग्ध बना रहता है, इस उन्मुग्धता के कारण ही जैसे इस पशु-पक्षि-जगत् को कामोपभोगशमन के लिए नृशंसतम कर्म्मप्रवृत्ति में भी लज्जा–क्षोभ की अनुभूति नहीं होती, ठीक वैसी ही स्थिति उस लोकचतुर मानव की होजाती है, जो आत्मबुद्धि-सम्मत सहज मानवधर्म्म को जलाञ्जलि समर्पित कर पशु-पक्ष्यादिवत् विजड़ितावस्था, किंवा आत्माभिव्यक्तित्त्वशून्या प्राकृतावस्था में हीं परिणत होजाता है, जिस आत्मविकासशून्या विजड़ितावस्था का ही पारिभाषिक नाम है मानव के मूलभूत आत्मस्वरूप की वह मृत्यु, जिसे–'जीवितमृत्यु' भी कहा जा-सकता है। आत्मबुद्धि-स्वरूपाभिव्यक्तित्त्वशूना इत्थंभूता विजड़ितावस्था का नाम ही है-**'समूलम्तु विनश्यति'**, जिसका आगमन होता है बुद्धि से अनुप्राणित सत्–असत्–विवेक के अभिभूत होजाने पर। अतएव जो अर्थ **'बुद्धिनाशात्–प्रणश्यति'** का है, वही अर्थ **'समूलस्तु विनश्यति'** का प्रमाणित होजाता है।

निःसन्देह–उन्नतिपथानुवर्त्मा–प्राकृत–मानव मनःशरीरानुबन्धी–उन सभी लोकसुख–परम्पराओं का भोग करते रहते हैं, पश्वादि–प्राणिवर्गवत् स्वच्छन्दरूपेण–विना किसी मर्य्यादासूत्रानुबन्ध के उन्मुक्त ही बने रहते हैं। किन्तु आत्ममूला शान्ति का इस विजड़ितावस्था में यत्किञ्चित् संस्पर्श भी शेष नहीं रह जाता। **आत्मस्वरूपाभिव्यक्तित्त्व का ही नाम है–मानवता, मानवधर्म्म**। इसे जड़ावस्था में परिणत कर देने का अर्थ है–**'मानव'** स्वरूप को जलाञ्जलित समर्पित कर केवल-मनःशरीरानुबन्धी-**'प्राकृत पशुजीवन'** को ही अपना परमपुरुषार्थ मान बैठना। और यों निःसन्देह निश्रेयस्–मूलक-अभ्युदय से अनुप्राणित आत्मधर्म्म से वञ्चिता लोकोन्नति, एवं तत्साधक लोककर्म्म मानव की मानवता के अन्यतम विघातक ही बन जाया करते हैं। इसी वस्तुतथ्य के आधार पर हमने आत्मप्रतिष्ठाशून्य **'उन्नति'** के प्रसङ्ग से यह स्पष्टीकरण उपनिषत्–प्रेमियों के सम्मुख रखने की महती धृष्टता करली है।

प्रतीच्यजगत् की सामयिकी–'उन्नति' से अनुप्राणिता चर्चा के कारण 'उन्नति' के प्रतिद्वन्द्वी 'अभ्युदय' के स्वरूप–समन्वय की दृष्टि से ही राजर्षि के वचन का समन्वय–प्रसङ्ग प्रक्रान्त होपड़ा था। आज हमारा भारतवर्ष अपने लोकजीवनीय–प्रत्येक–क्षेत्र में अनुकरणाकर्षणधिया जिस प्रगति के साथ **'प्रतीच्योन्नतिपथ'** का अन्धानुकरण करता जारहा है, तद्दुष्परिणाम–स्वरूप ही आत्ममूला–धर्म्मसम्मता-नैतिकता उसी वेग

से उत्तरोत्तर अभिभूत ही होती चली जारही है, जिसका प्रत्यक्ष प्रमाण है आज का **'श्रमरूप'-'कामकरो'** * उद्घोष। श्रद्धा-वात्सल्य-स्नेह-शून्य, अतएव सर्वथैव जड़भावापन्न, अतएव च शुष्कवृक्षवत् नीरस आज का **'श्रमप्रधान यह कामोद्घोष'** भारतीय मानव को उत्तरोत्तर जड़ता की ओर ही आकर्षित करता जारहा है, जिस भूतोन्नतिमूला जड़ता से तदाविष्कारक स्वयं पश्चिमीजगत् अपने विगत-भुक्त-प्रक्रान्त-कटु-अनुभवों से संत्रस्त होता आरहा है। तत्परिणामस्वरूप ही वहाँ के अमुक मनीषी विद्वानोंने मुक्तकण्ठ से भारतीय-आत्मनिष्ठा के पावन सन्देश के प्रति अत्यन्त प्रणतभाव से अपनी श्रद्धाञ्जलियाँ अर्पित की हैं। प्रक्रान्त प्रथम स्तम्भ में प्रतीच्य-पथानुवर्त्मा उन्नतिवादी भारतीय मानव के उद्बोधन के लिए ही कतिपय-प्रतीच्य-विद्वानों की उस धारणा का दिग्दर्शन-प्रयास हुआ है, जिसके द्वारा उन प्रतीच्य-विद्वानोंने मुक्तकण्ठ से भारतीय-संस्कृति की महती उपयोगिता का सर्वात्मना समर्थन किया है।

(ग)-गच्छतः स्खलनरूपेण, किंवा गतानुगतिकन्यायेन अवरुद्धकण्ठ से भारतीय-संस्कृति के प्रति यदा कदा अनुरागात्मक-उदारभाव व्यक्त करते हुए भी वे उदारवादी प्रतीच्यशिक्षापारङ्गत-भारतीय-बन्धु-अन्त में इस तथ्य पर अपनी इस उदारता का पटाक्षेप करते सुने गए हैं कि, **'आत्मविद्या'** की दृष्टि से, **किंवा आत्मज्ञान के क्षेत्र में हम किसी अतीत युग में भले ही बढ़े चढ़े हों। किन्तु लोकानुबन्धी-**

---

* लोकातीत, विश्वातीत-**परात्पररूप**-**अद्वयब्रह्म**, एवं लोकात्मक-विश्वेश्वर-**पुरुषरूप**-**सगुणब्रह्म**-भेदेन प्रजापति के दो प्रमुख विवर्त्त होजाते हैं, जिनमें विश्वेश्वर-नामक द्वितीय सगुणब्रह्म विवर्त्त के ही **अव्यय-अक्षर-क्षर**-निबन्धनेन क्रमशः **सर्वज्ञ-हिरण्यगर्भ-विराट्**-ये तीन अवान्तर-महिमा-विवर्त्त होजाते हैं। तदित्थं अधिदैवतसंस्था में लोकातीत-एकविध **अद्वयात्मा**, लोकानुगत-लोकसाक्षी-त्रिविध-**सर्वज्ञ-हिरण्यगर्भ-विराडात्मा**, भेदेन दो के चार आत्मविवर्त्त होजाते हैं, जिन इन चारों अधिदैवत-भावों से मानव के **आत्मा-बुद्धि-मनः-शरीर**-नामक सुप्रसिद्ध चारों आध्यात्मिक-पर्व क्रमशः अनुप्राणित हैं। विराट् के प्रतिनिधि, किंवा प्रतीकरूप, दशकलअग्नि की चिति-संचिति से कृतरूप विराड्भावापन्न शरीर ही अपने दशाङ्गुलियुत-विराडभावापन्न-पाणिद्वय से शरीर-निबन्धन जिस अध्यवसायात्मक **'श्रम'** का अनुगमन करता है, उसका यद्यपि-**'सोऽश्राम्यत'** इत्यादिरूपेण स्वयं श्रुति ने भी समर्थन किया है, एवं श्रुत्यर्थ के उपबृंहक पुराणपुरुष भगवान् बादरायण ने भी दशाङ्गुलिसम्मता-शरीरनिबन्धना-श्रमात्मिका इस विराड्-विभूति का उन्मुक्तहृदय से यशोगान किया है (महाभारते), अतएव कदापि शरीरानुगत-'श्रम' को भारतीय-प्राच्य-दृष्टि से भी कम महत्त्व प्राप्त नहीं है। तथापि विराट्-शरीर के ऊर्ध्वभाग में स्थित मनोबुद्धिरूप-हिरण्यगर्भ-सर्वज्ञानुगत-परिश्रमरूप तपोभाव का, एवं आत्मसंविद्रूप **आश्रमभाव** का अवलम्ब लिए बिना केवल श्रम तो अन्ततोगत्वा मानव को कालान्तर में वैसा श्रमजीवीमात्र ही बना देता है, जिसका जड़-भौतिक-पदार्थों से अधिक कुछ भी तो महत्त्व शेष नहीं रह जाता। आत्मानुगत-संविद्भाव से अनुप्राणित **आश्रम**, तदनुगत मनोबुद्धिनिबन्धन-**परिश्रम**, और ऐसे आश्रम-गर्भित-परिश्रम से समन्वित-**शारीरिक श्रम** ही भारतीय 'श्रम' शब्द की रहस्य-पूर्ण वह पारिभाषिकी तत्त्वमीमांसा है, जिस की उपेक्षा करने वाला केवल श्रमात्मक आज का 'शुष्क-श्रम' कदापि मानव के सर्वाङ्गीण अभ्युदय का कारण नहीं बन सकता। इसी दृष्टि से हमने अत्र श्रम को आलोच्यकोटि में समाविष्ट माना है।

भूतभौतिक-विज्ञान के क्षेत्र में तो हमारा अध्यात्मवादी, केवल ज्ञानवादी भारत सदा से ही अपने आपको निरक्षर-मूर्द्धन्य ही प्रमाणित करता आरहा है। निष्कर्षतः वैज्ञानिकी दृष्टि भारतीय प्रज्ञाक्षेत्र में कदापि स्थान नहीं पासकी" इत्यादि इत्यादि.......।

इष्टापत्ति है हमें अपने हीं आत्मबन्धुओं के तथाविध अभियोग के सम्बन्ध में इसलिए कि, सचमुच ऋषिप्रज्ञा के द्वारा स्वप्न में भी ज्ञानमय आत्मब्रह्म के नियन्त्रण से पराङ्मुख स्वच्छन्द वैसे वैज्ञानिक अनुबन्धों की स्वाप्निकी कल्पना भी नहीं हुई, जिस ज्ञानप्रतिष्ठा-वञ्चित भौतिक-विज्ञान से मानव की एषणाएँ उत्तरोत्तर प्रवृद्ध होतीं हुईं अन्ततो गत्वा मानव के सर्वनाश का ही कारण प्रमाणित होजाया करतीं हैं—तथाकथित-'समूलस्तु विनश्यति' सिद्धान्तानुसार। यदा कदा वेदभक्त कतिपय बन्धुओं का कर्णाकर्णिपरम्परया ऐसा कुछ प्रयास सुना गया है कि, वे वेदशास्त्र के अमुक शब्दों के अमुक अर्थों की कल्पना के माध्यम से यह प्रमाणित कर देने के लिए व्यग्र बने रहते हैं कि, "वर्त्तमानयुग में जो भौतिक-त्रिविध-आविष्कार देखे-सुने जाते हैं, उन का मूल हमारे वेदशास्त्र में भी है" इत्यादि। कहना न होगा कि, वर्त्तमानभूत विज्ञानानुगता तथाविधा धारणा से वेदशास्त्र के ज्ञान-समन्वित-नित्यविज्ञान का महत्त्व घटता ही है, बढ़ता नहीं। वैदिक-विज्ञान की कुछ अपनी परिभाषा है, अपना स्वतन्त्र लक्ष्य है, जिस की वर्त्तमान भूतविज्ञान के साथ कदापि तुलता सम्भव नहीं हैं। 'न त्वहं तेषु, ते मयि' ही हमारे वैदिक-विज्ञान की घोषणा है, जिस के आधार पर इस व्यापक-वैदिक-विज्ञान को आज के व्याप्य-पश्चिमी-विज्ञान के साथ कदापि समतुलित नहीं किया जासकता।

इस के साथ ही प्रतीच्य-शिक्षा-पारङ्गत उन भारतीय बन्धुओं की उस कल्पना का भी समर्थन सम्भव नहीं है, जिस के द्वारा वेदशास्त्र पर पूर्वकथनानुसार विज्ञानशून्यत्त्व का आरोप लगाते हुए वे यत्किञ्चित् भी तो लज्जा से अवनतशिरस्क नहीं बन जाते। ऐसे आत्मबन्धुओं की तुष्टिमात्रा के लिए ही प्रस्तुत-प्रथम स्तम्भ में हमने-'वैदिक-साहित्य, और वैज्ञानिक-निदर्शन' रूपेण वेदशास्त्रानुगत कतिपय वैज्ञानिक उदाहरणों का संस्मरण किया है। यों तीन अवान्तर स्तम्भों से समन्वित 'प्रारम्भिकनिवेदन' नामक प्रथम स्तम्भ-'भूमिका' रूपेणैव उपनिषत्-प्रेमियों के सम्मुख उपस्थित हुआ है।

१

— * —

## (२)-उपनिषदों के आद्यन्त में मङ्गलपाठ क्यों किया जाता है ?, नामक द्वितीय-स्तम्भ के संस्मरणीय-प्रमुख-विषयों का स्वरूप-दिग्दर्शन—

**क-कर्म्मभेदमूलक अधिकारी का विभेद**
**ख-दैवी-आसुरी-सम्पत्ति, और मङ्गलरहस्य**
**ग-आत्मविद्या, और उपनिषच्छास्त्र**
**घ-मङ्गलभेद-मीमांसा**

* * *

(क)-कर्म्मभेदमूलक-अधिकारी-वर्ग का विभेद--नामक प्रथम अवान्तर-विषय में श्रेय-प्रेय-श्रेयप्रेय-रूप से तीन प्रकार के अधिकारी--वर्गों का स्वरूप-समन्वय-प्रयास हुआ है । असंख्य-द्वन्द्वभावों से समाक्रान्त-इस चराचर विश्व में सत्त्व-रज-स्तमोगुणों के समन्वय-तारतम्य से तीन प्रकार की अभिरुचियाँ उपलब्ध होरहीं हैं, जिन का प्रधान कारण है पदार्थों का त्रैविध्य । कुछ एक तथ्य, और पदार्थ तो सर्वथा हितकर हैं, किन्तु 'रुचिकर' नहीं । कुछ एक तथ्य, और पदार्थ 'रुचिकर' हैं, किन्तु 'हितकर' नहीं। एवमेव कुछ एक तथ्य, तथा पदार्थ हितकर भी हैं, और रुचिकर भी । उदाहरण के लिए भौतिक-द्रव्यों को ही लीजिए । चिरायते का कटुतम रसात्मक क्वाथ (काढा) हितकर अवश्य है, किन्तु रुचिकर नहीं। अम्ल-द्रव्य (इमली-अमचूर-आदि) एक वातव्याधिग्रस्त मानव के लिए रुचिकर अवश्य हैं, किन्तु हितकर नहीं। किन्तु नीबू इसी के लिए हितकर भी है, और रुचिकर भी । विशुद्ध हितकरभाव का पारिभाषिक नाम है-'श्रेयः', विशुद्ध रुचिकरभाव का नाम है-'प्रेयः', एवं उभयात्मक भाव का नाम है-'श्रेयःप्रेयः' । और इस दृष्टि से अधिकारी-वर्ग के भी तीन हीं श्रेणिविभाग-स्वतः एव संसिद्ध होजाते हैं । नीचे लिखी तालिकाओं से इस वर्गत्रयी का भलीभाँति स्पष्टीकरण होजाता है—

**१-श्रेयोऽनुगत कर्म्म——(बुद्धियोगप्रधान-हितकरकर्म्म)-निःश्रेयसजनक-कर्म्म**
**२-श्रेयः-प्रेयोऽनुगत कर्म्म-(मनोबुद्धि—समन्वित-हितकर--रुचिकर-कर्म्म)-अभ्युदयनिःश्रेयस-साधक-कर्म्म**
**३-प्रेयोऽनुगत-कर्म्म——-(मनःप्रधान- रुचिकरकर्म्म)-प्रत्यवायजनक कर्म्म**

* * *

१- { ३-संन्यासानुगत--ज्ञानात्मक--कर्म्म—उपनिषन्मार्ग ; २-वानप्रस्थानुगत-उपासनात्मक—कर्म्म—आरण्यकमार्ग } उत्तमाधिकारी

२- { १-गृहस्थानुगत--कर्म्मात्मक कर्म्म——ब्राह्मणमार्ग—मध्यमाधिकारी

३-- { ०-आश्रमवञ्चित-कल्पनात्मक-अमार्ग ( कुपथ ) ---अधमाधिकारी

* * *

१-उत्तमाधिकारी—आत्मनिष्ठ—-अलौकिक—धीरपुरुष—श्रेयोमार्गानुगामी

२-मध्यमाधिकारी—व्यवहारनिष्ठ-लौकिक—-चतुर-पुरुष-श्रेयोमार्गानुगामी

३-अधमाधिकारी—पतनोन्मुख—निष्ठाशून्य—हीन पुरुष-प्रेयोमार्गानुगामी

* * *

१-- { १-विद्यासापेक्ष-निवृत्तिकर्म्म—श्रेयः-कर्म्म - आत्मनिष्ठ-अलौकिक-मानव

२-- { २-विद्यासापेक्ष-प्रवृत्तिकर्म्म / ३-विद्यानिरपेक्ष-सत्कर्म्म } श्रेयः-प्रेयः-कर्म्म-व्यवहारनिष्ठ-लौकिक-मानव

३-- { ४-विद्यानिरपेक्ष-असत्कर्म्म – प्रेयः—कर्म्म—निष्ठाच्युत-उभयतोभ्रष्ट मानव

* * *

१-देवबलप्रधान-सत्त्वगुणान्वित-आत्मनिष्ठ-पुरुष—श्रेयोमार्गानुगामी

२-उभयबलप्रधान-रजोगुणान्वित—व्यवहारनिष्ठ-मानव-उभयमार्गानुगामी

३-असुरबलप्रधान-तमोगुणान्वित—निष्ठाच्युत—मनुष्य-प्रेयोमार्गानुगामी

* * *

**(ख)-'दैवी-आसुरी-सम्पत, और मङ्गलरहस्य'** नामक द्वितीय-अवान्तर-विषय में गुणत्रयान्विता-महत्प्रकृति के अनुबन्ध से वितायमाना दैवी-आसुरी-सम्पत्ति का ही दिग्दर्शन-प्रयास हुआ है। विश्व की मूलभूता महत्प्रकृति 'लोकविद्या' के अनुसार उस तृतीय-द्युलोक से सम्बन्ध रखती है, जिसे पारमेष्ठ्य-सोमलोक कहा गया है, जैसा कि-'तृतीयस्यां वै इतो दिवि सोम, आसीत्' से प्रमाणित है। सोममय-परमेष्ठी ही वह 'प्रजापति' है, जिस के गर्भ में ( महिमामण्डल में ) भृगु-अङ्गिरामयी-आसुरी, तथा दैवी-सम्पत्ति के बीज सुरक्षित रहते हैं। यही पारमेष्ठ्य-व्रीध्र- भृग्वङ्गिरोमय-सौम्य तत्त्व 'महत्प्रकृति' है, जिस के माध्यम से परमेष्ठी-प्रजापति त्रयस्त्रिंशद्विध--( ३३ ) देवदेवताओं, तथा नवतीनवं ( ९९ ) विध असुरों के पिता प्रमाणित होरहे हैं। **'देवाश्च ह वा असुराश्च-उभये-प्राजापत्याः पस्पृधिरे'** इत्यादि ब्राह्मणश्रुति के अनुसार इन दोनों प्राजापत्यों में प्रकृत्यैव प्रतिद्वन्द्विता प्रक्रान्त रहती है, जिस इस प्रतिद्वन्द्वितामूलक द्वन्द्वभाव से ही विश्व-'द्विनियति' (देवनियति, और असुरनियति) रूपेण द्वन्द्वात्मक प्रमाणित होरहा है *।

देवभावानुबन्धिनी गुणविभूति ही विश्वान्तर्गता दैवीसम्पत् है, और उलग्रन्थि का विमोक ही इसका सहज स्वभव है-**'दैवीसम्पद्विमोक्षाय'**। ठीक इसके विपरीत-असुरभावानुबन्धिनी दोषविभूति ही विश्वानुगता वह आसुरी-सम्पत् है, जिसका प्रधान धर्म्म है बलग्रन्थिरूप वारुणपाश को उत्तरोत्तर दृढतम प्रमाणित करते रहना। उभयभावान्विता प्रकृति के प्रवर्ग्यभाग से जन्म लेने वाले प्रत्येक भूत-भौतिक पदार्थ में दोनों हीं गुण-दोष-विभूतियाँ अनिवार्य्यरूपेण विद्यमान रहतीं हैं, जिसके आधार पर-**'गुणदोषमयं सर्वं स्रष्टा सृजति कौतुकी'** यह आभाणक प्रसिद्ध है। गुणान्विता दैवी-सम्पत्ति का जहाँ श्रेयोभाव से सम्बन्ध है, वहाँ दोषान्विता आसुरी-सम्पत्ति का प्रेयोभाव से सम्बन्ध माना गया है।

---

* 'द्विनियति' शब्द का ही निर्वचनानुगत--विकृतरूप--'दुनिया' है।

दैवभाव के साथ सहज विरोध रखना आसुरभाव का सहजधर्म है । इसी आधार पर कहा जाता है कि– 'श्रेयाँसि बहु विघ्नानि' । श्रेयोभावानुबन्धी दैवबल के संग्राहक उपनिषच्छास्त्र के स्वाध्याय में प्रेयोभावानुबन्धी आसुरबल के द्वारा विघ्नोपस्थिति दुर्निवारा है । तन्निवृत्यर्थ ही दैवोपासक ऋषि के द्वारा मङ्गल का विधान हुआ है, एवं दैवी-सम्पत्ति से अनुगत 'मङ्गल' का यही संक्षिप्त स्वरूप–निदर्शन है ।

* * * *

(ग)–'आत्मविद्या, और उपनिषच्छास्त्र' नामक क्रमप्राप्त तृतीय–अवान्तर विषय में प्रमुखरूपेण 'उपनिषत्' शब्द के अत्यन्त रहस्यपूर्ण उस 'अवच्छेदक' का ही स्वरूपोपबृंहण हुआ है, जिसकी विस्मृति से 'उपनिषत्' साहित्य के सम्बन्ध में अनेक–प्रकार की वैसी कल्पनाएँ जागरूक होपड़ीं हैं, जिनके द्वारा 'उपनिषत्' का मौलिक–रहस्यात्मक–पारिभाषिक–तत्त्वार्थ एकान्ततः ही अभिभूत होगया है ।

इसमें तो कोई सन्देह नहीं कि, उपनिषच्छास्त्र का प्रमुख अवच्छेदक 'आत्मविद्यात्त्व' ही है । किन्तु इसका यह तात्पर्य्य कदापि नहीं है कि, 'उपनिषत् की आत्मविद्या से अनुप्राणित आत्मा वह निर्विशेष तत्त्व है, जिसका दिग्देशकालसीमाओं से कोई सम्बन्ध नहीं हैं'' । तात्पर्य्य यही है कि, काल्पनिक–वेदान्तियों की कल्पना के प्रसूनरूप–जगन्मिथ्यात्वमूलक–वेदान्त से अनुप्राणित विश्वातीत–निर्विशेष–नामक परात्परब्रह्म कदापि उपनिषच्छास्त्र का अवच्छेदक नहीं है । अपितु उपनिषदों में उपवर्णित 'आत्मा' षट्परि–ग्रहविशिष्ट वह 'प्रजापति' तत्त्व है, जिसके आधार पर निःश्रेयस-भावान्विता अभ्युदयपरम्पराओं का उपनिषदों में ज्ञान–विज्ञानात्मक–स्वरूप–विश्लेषण हुआ है । मायाकला से समन्वित–मायीपुरुष, कला–परिग्रहोपेत सकलपुरुष, गुणपरिग्रहोपेत सगुणपुरुष, विकारपरिग्रहोपेत वैकारिकपुरुष, अञ्जनपरिग्रहोपेत साञ्जनपुरुष, एवं आवरणपरिग्रहविशिष्ट आवरणपुरुष, इन षड्विध–प्राजापत्य–आत्मसंस्थानों के अवा-रपारीण ज्ञानान्वित–वैज्ञानिक-तथ्य का प्रतिपादन करने वाला, इत्थभूता 'आत्मविद्या' से समन्वित शास्त्र ही उपनिषच्छास्त्र है, इस प्रक्रान्त–अवान्तर प्रकरण में विस्तार के साथ इसी तथ्य का स्वरूपोपबृंहण हुआ है ।

* * * *

(घ)–'मङ्गलभेदमीमांसा'-नामक अन्त के अवान्तर–विषय में उपनिषदों के आदि, और अन्त में होने वाले माङ्गलिक–मन्त्रों के सम्बन्ध में किञ्चिदिव निवेदन का प्रयास हुआ है । ऋक्–यजुः–साम–अथर्व–भेदभिन्ना संहिताओं के भेद से उपनिषत्–ग्रन्थ भी भिन्न–भिन्न संहिताओं से अनुप्राणित हैं । संहिता–भेदभिन्न उपनिषद्ग्रन्थ के मङ्गलमन्त्र भी विभिन्न ही हैं । ऐसा क्यों ?, मङ्गलमन्त्रों का विभिन्न स्वरूप क्यों ?, प्रस्तुत अवान्तर–विषय में इसी प्रश्न की वैज्ञानिकी–पारिभाषिकी–उपपत्ति का समन्वय हुआ है । तदित्थं चार अवान्तर प्रमुख विषयों से समन्वित यह द्वितीय–स्तम्भ प्रासङ्गिकी अनेक परिभाषाओं का दिग्दर्शन कराता हुआ उपनिषत्–प्रेमियों की तुष्टि का ही कारण माना जायगा ।

३

* * * *

## (३)-उपनिषत्-शब्द का क्या अर्थ है ?, नामक तृतीय-स्तम्भ के संस्मरणीय-प्रमुख-विषयों का स्वरूप-दिग्दर्शन —

क-विषयोपक्रम
ख-प्राचीनदृष्टि, और 'उपनिषत्' शब्द का अर्थ
ग-विज्ञानदृष्टि, और 'उपनिषत्' शब्द का अर्थ
घ-ब्राह्मणभागानुगत- 'उपनिषत्'-शब्द
ङ-आरण्यकभागानुगत-'उपनिषत्'-शब्द
च-उपनिषद्भागानुगत-'उपनिषत्'-शब्द

* * * *

उपरि निर्दिष्ट प्रमुख-विषयों की अभिधाओं के माध्यम से ही यद्यपि प्रस्तुत तृतीय-स्तम्भ के प्रतिपाद्य-विषयों का स्वरूप-दिग्दर्शन गतार्थ बन जाता है। तथापि प्रक्रान्त-प्रसङ्ग-समन्वय की दृष्टि से इस सम्बन्ध में भी किञ्चिदिव निवेदन कर दिया जाता है। उपनिषद्ग्रन्थों के सम्बन्ध में विद्वत्-सम्प्रदाय में यही धारणा पुष्पित-पल्लवित होती आरही है कि, **"मन्त्रब्राह्मणात्मक वेदशास्त्र के सर्वान्त में प्रतिष्ठित, अतएव-'वेदान्त' नाम से प्रसिद्ध ज्ञानकाण्ड-प्रतिपादक-ईश-केन-कठ-आदि सुप्रसिद्ध वेदग्रन्थों में हीं 'उपनिषत्' शब्द निरूढ है"**। **'(ख)-प्राचीनदृष्टि, और 'उपनिषत्' शब्द का अर्थ'** नामक अवान्तर प्रकरण में विद्वत्सम्प्रदायानुगता इसी काल्पनिक-धारणा का विस्तार से उपवर्णन हुआ है।

कहना न होगा कि, 'उपनिषत्' शब्द को तथाविधरूपेण ईश-केन-कठ-आदि वेदग्रन्थ-विशेषों में हीं 'निरूढ' मान बैठने से 'उपनिषत्' शब्द के उस व्यापक-यौगिक-अर्थ का सर्वथा ही अभिभव होजाता है, जिस अभिभूति के दुष्परिणाम-स्वरूप ही अनेक शताब्दियों से हम 'उपनिषत्' के पारिभाषिक-अर्थसमन्वय से एकान्ततः असंस्पृष्ट ही प्रमाणित होते आरहे हैं। **(ग)-विज्ञानदृष्टि, और 'उपनिषत्' शब्द का अर्थ'** नामक अवान्तर-प्रकरण में 'उपनिषत्' शब्द के पारिभाषिक-यौगिक-अर्थ का ही विस्तार से स्पष्टीकरण हुआ है, जिस स्पष्टीकरणात्मक बृहत्सन्दर्भ का निष्कर्षार्थ यही है कि—

**"सृष्टिरहस्यात्मिका—ज्ञानगर्भिता—मौलिक-विज्ञानात्मिका-जिस पारिभाषिकी उपपत्ति से हमारा प्रज्ञानमन दृढ आस्थापूर्वक तद्विषय पर श्रद्धारूपेण प्रतिष्ठित होजाता है, रहस्यात्मिका वह मौलिक उपपत्ति हो तद्विषय की उपनिषत् है"।**

**"उप-समीपे-नि-नितरां-निश्चयेन-सीदति-यया-उपपत्त्या, सा वैज्ञानिकी-उपपत्तिरेव उपनिषत्"** ही उपनिषत् का यौगिकार्थ-समन्वय है, जिसका समानरूपेण मन्त्रब्राह्मणात्मक सम्पूर्ण वेदशास्त्र के ज्ञातव्य-कर्त्तव्य-विषयषट्क के साथ सम्बन्ध होरहा है। विज्ञान-स्तुति-इतिहास-रूपेण तीन ज्ञातव्य-विषय हैं, जो मन्त्रसंहिता से अनुप्राणित हैं। और यही **"ज्ञातव्यवेदात्मक-संहितावेद', किंवा 'मन्त्रवेद'** है।

कर्म्म-उपासना-ज्ञान-रूपेण तीन हीं कर्त्तव्यात्मक विषय हैं, जो ब्राह्मणवेद से अनुप्राणित हैं। ब्राह्मणवेद का विधिभाग कर्म्मरूप कर्त्तव्य की इतिकर्त्तव्यता का स्वरूप-विश्लेषक है, जो विधिभाग-शतपथ-ऐतरेय-गोपथ-आदि 'ब्राह्मण' अभिधा से ही प्रसिद्ध है। जो ब्राह्मणभाग उपासनारूप कर्त्तव्य का सङ्केतग्रह कराता है, वही **'आरण्यक'** नाम से, एवं विज्ञानगर्भित-ज्ञान का सङ्केतग्रह कराने वाला भाग **'उपनिषत्'** नाम से प्रसिद्ध होरहा है। ज्ञातव्यत्रयी, और कर्त्तव्यत्रयी, के संकलन से मन्त्रब्राह्मणात्मक वेदशास्त्र के प्रमुख ६ विषय होजाते हैं, जिनमें मन्त्रानुगत आरम्भ के तीन विषय **तत्त्वमीमांसा-प्रधान हैं**, एवं ब्राह्मणानुगत (विधिरूप ब्राह्मण-आरण्यक-उपनिषदनुगत) आगे के तीन विषय **आचारमीमांसा-प्रधान** हैं।

तथोक्त विषयषट्क के अनुपात से मौलिक-उपपत्तिरूपा उपनिषत् को प्रमुख ६ भागों में विभक्त माना जासकता है, एवं तदनुरूप ही उन ६ ओं उपनिषदों को क्रमशः **विज्ञानोपनिषत्, स्तुत्युपनिषत्, इति-वृत्तोपनिषत्, कर्म्मोपनिषत्, उपास्त्युपनिषत्, ज्ञानोपनिषत्**, इन नामों से समन्वित माना जासकता है, जिन इन ६ ओं उपनिषदों के गर्भ में (प्रत्येक में) अवान्तर-ज्ञातव्य-कर्त्तव्य-भेद-निबन्धन-असंख्य-उपनिषदें समाविष्ट हैं। एवं इस तथ्यपूर्ण वैज्ञानिक दृष्टिकोण के आधार पर यह कहा, और माना जासकता है कि, मन्त्रब्राह्मणात्मक वेदशास्त्र के यच्चयावत् ज्ञातव्य-विषयों के साथ मौलिक-विज्ञानोपपत्तिरूप 'उपनिषत्' का सम्बन्ध है। 'उपनिषत्' शब्द के इस व्यापक अर्थ की स्वीकृति पर ही निम्न लिखित सैद्धान्तिक-वचनों से अनुप्राणित-'उपनिषत्' शब्द का अर्थ समन्वित होसकता है—

**१—तस्य वा एतस्याग्नेर्वागेवोपनिषत् (शत० ब्रा०)।**

**२—यदेव विद्यया-श्रद्धया-उपनिषदा करोति, तदेव वीर्य्यवत्तरं भवति (छान्दोग्योपनिषत्)**

**३—उपनिषदं भो ब्रूहि-इति, उक्ता ते उपनिषत् (उपनिषत्**

**४—अथादेशा उपनिषदाम् (शत० ब्रा०)**

**५—अथ खल्वियं सर्वस्यै वाच उपनिषत् (ए० आ०)**

**६—वेदस्योपनिषत्-सत्यं, सत्यस्योपनिषद्दमः।**
**दमस्योपनिषद्दानं, दानस्योपनिषत् तपः॥**
**तपसोपनिषत्त्यागः, स्त्यागस्योपनिषत् सुखम्।**
**सुखस्योपनिषत् स्वर्गः, स्वर्गस्योपनिषच्छमः॥ (महाभारते)**

पूर्वोद्धृत श्रौत-स्मार्त्त-वचन विस्पष्ट शब्दों में उपनिषत् शब्द के यौगिकार्थ का ही समर्थन कर रहे हैं। अतएव कदापि उपनिषत् शब्द को वेद के अन्तभागरूप-ईश-केन-कठ-आदि ग्रन्थों में हीं निरूढ नहीं माना जासकता। 'उपनिषत्' शब्द की यौगिकार्थानुगता व्यापकता के अनुबन्ध से ही तो भगवान् वासुदेव कृष्ण के मुखपङ्कज से विनिःसृत, मन्त्रब्राह्मणात्मक-वेदशास्त्र की पारिभाषिकी-सूचीरूप सुप्रसिद्ध गीताशास्त्र भी 'भगवद्गीतोपनिषत्' रूपेण उपनिषत् नाम का अधिकारी बना हुआ है। गीता 'श्रुति' नहीं, अपितु

श्रुत्यर्थानुसरिणी–अतएव परतः–प्रमाण–निबन्धना **'स्मृति'** है। यदि श्रुति (वेद) के अन्तभाग में ही उपनिषत् शब्द निरूढ होता, तो गीता जैसा स्मार्त ग्रन्थ कदापि उपनिषद् शब्द–व्यवहार का पात्र नहीं बनता।

अब इस सम्बन्ध में केवल यही प्रश्न शेष रह जाता है कि, यदि उपनिषत्-शब्द वेद के अन्तिम भाग में निरूढ नहीं है, तो उस–पुरातन लोकव्यवहारात्मक–वृद्धव्यवहार में 'ईश–केन–कठ' आदि ग्रन्थविशेष ही-'उपनिषत्' नाम से क्यों, और कैसे प्रसिद्ध होगए, जबकि वृद्धव्यवहारात्मक–सनातन-लोकव्यवहार को शक्तिग्राहकों में शिरोमणि माना गया है * । इस आपातरमणीय प्रश्न के समाधान के लिए ही–**'ब्राह्मण–आरण्यक–उपनिषद्–ग्रन्थानुगत उपनिषत्–शब्द'** रूपेण अन्त के तीन अवान्तर प्रमुख प्रकरण अत्र समाविष्ट हुए हैं। आरम्याधीत–विधियों, तथा अनारम्याधीत-विधियों से सम्बन्ध रखने वालीं उपनिषदों का विभेद ही इस प्रश्न की समाधानभूमि है, जैसाकि पाठक तत्सन्दर्भ में देखेंगे। तदित्थं अवान्तर ६ प्रमुख–विषयों से समन्वित प्रस्तुत-तृतीय स्तम्भ में उपनिषत् शब्द के विज्ञानसम्मत उस तत्त्वार्थ का ही स्पष्टीकरण हुआ है, जिस स्पष्टीकरण के बिना उपनिषच्छास्त्र का ज्ञानानुगत–वैज्ञानिक–स्वरूप विगत अनेक–शताब्दियों से विस्मृति के गर्भ में हीं विलीन होता आरहा है।

३

* * * *

## (४)—क्या 'उपनिषत्' वेद है ?, नामक चतुर्थ–स्तम्भ के संस्मरणीय–प्रमुख–विषयों का स्वरूप–दिग्दर्शन—

**क—प्रस्तावना**

**ख—विषयप्रवेश**

**ग—वेद पौरुषेय हैं, अथवा अपौरुषेय ?, इस सम्बन्ध में दार्शनिकों के विभिन्न–विचार**

**घ—वेद के तात्त्विक–स्वरूप की रूपरेखा से अनुप्राणित–'वैज्ञानिक–वेद–निरुक्ति'**

* * * *

**"मन्त्रब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम्"** इत्यादि सुप्रसिद्ध प्रातिशाख्य–सिद्धान्त के आधार पर विद्वद्वर्ग, तथा अस्मदादि सामान्यवर्ग की सदा से ही सत्त्वश्रद्धामयी, अतएव आर्षनिष्ठया परिपूता इत्थंभूता आस्था प्रक्रान्ता है कि, ऋक्–यजुः–साम–अथर्व–भेदभिन्ना–शाखान्विता संहिताचतुष्टयी-रूप **मन्त्रभाग,** तथा विधि–आरण्यक–उपनिषत्–रूप ब्राह्मणभाग, दोनों की समष्टि का ही नाम **'वेदशास्त्र'** है। देवयुगात्मक–वेदयुग से आरम्भ कर विगत–शताब्दि–पर्य्यन्त, अर्थात् मन्वन्तरानुगता कालगणनानुपात से अर्बों वर्षों से मन्त्र,

---

***–शक्तिग्रहं व्याकरणोपमानकोशाप्तवाक्याद्व्यवहारतश्च**
**तत्र शक्तिग्राहकशिरोमणेर्लोकव्यवहारस्य**

और ब्राह्मण, दोनों विभागों का ही 'वेदत्त्व' निर्बाध-निर्भ्रान्त-रूपेण श्रद्धा-आस्था-पूर्वक सभी वर्गों के लिए मान्य प्रमाणित होता आरहा था। किन्तु एक वेदभक्त के द्वारा ही कुछ समय पूर्व इसप्रकार की आपातरमणीया मान्यता अभिव्यक्त होपड़ी कि, **"ऋक्-यजुः-साम-अथर्व--नामकी चार वेदसंहिताएँ मात्र ही 'वेद' है। एतदतिरिक्त शाखा--रूपा अन्यान्य मन्त्रसंहिताएँ, एवं ब्राह्मण--आरण्यक--उपनिषत्--नामक यच्चयावत् वेदग्रन्थ वेदव्याख्यामात्र हैं, साक्षात् वेद नहीं"**। आपातरमणीया इसी मान्यता ने उपनिषत्-के सम्बन्ध में भी इत्थंभूत प्रश्न उत्पन्न कर ही तो दिया कि—**"क्या उपनिषत्--वेद है ?"**।

**"मन्त्रब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम्"** के अनुगामी सनातनधर्म्मावलम्बी तथाकथित तथ्य के आधार पर अपने अन्तराल में ऐसा कुछ अनुमान लगा रहे होंगे कि, अमुक-वेदभक्त के द्वारा नवीनरूपेण उद्भाविता धारणा के ठीक विपरीत हम उन की आस्था के अनुसार **उपनिषद्ग्रन्थों के वेदत्त्व** का ही समर्थन करने जारहे होंगे। हमें दुःख है कि, सनातनधर्म्म पर मनसा-वाचा-पूर्ण-आस्था-श्रद्धा रखते हुए भी, स्वयं को इसी आस्थामयी श्रद्धा के बल पर **'सनातनधर्म्मावलम्बी'** मानते हुए भी हम तद्धर्म्मपथानुगामी विद्वानों के अन्तरालानुगत अनुमान के सर्वथा विरुद्ध, एवं अमुक वेदभक्त महाशय की आपातरमणीया धारणा से अनुगत-दृष्टिकोण का ही समर्थन करने जारहे हैं, एवं प्रक्रान्त प्रश्न के सम्बन्ध में आज विवश बनकर हमें **'सनातनधर्म्मावलम्बी-जगत्, एवं वेदभक्त-आर्य्यसमाज,** दोनों को ही प्रचण्डरूपेण थोड़ी देर के लिए अग्निश्च वायुश्च बन जाने के लिए असंदिग्ध रूपेण इसी अप्रिय-समाधान का अनुगमन करना पड़ रहा है कि—

**"२१ अवान्तर-शाखाओं में विभक्त ऋग्वेद, १०१ अवान्तर-शाखाओं में विभक्त-यजुर्वेद, १००० अवान्तर-शाखाओं में विभक्त सामवेद, ६ अवान्तर-शाखाओं में विभक्त अथर्ववेद, सम्भूय ११३१ शाखाओं में विभक्ता मन्त्रसंहिताएँ, ११३१ ग्रन्थों में ही विभक्त ब्राह्मणग्रन्थ, ११३१ ही आरण्यकग्रन्थ, एवं ११३१ ही उपनिषद्ग्रन्थ, सम्भूय ४५२४ ( चार-हजारपान्सौ चौबीस ) संख्याओं में विभक्त शब्दराशिरूप-ग्रन्थ कदापि वेद नहीं है। जिस का स्पष्टार्थ यही निकलता है कि, न तो मन्त्र--संहिताएँ ही वेद है, न ब्राह्मण ही वेद है, न आरण्यक ही वेद है। फलतः क्या उपनिषत् वेद है ?, प्रश्न का भी एकमात्र ऋजु--समाधान-निष्कर्ष यही निकल आता है कि, उपनिषत् वेद नहीं है"।**

तो क्या-"मन्त्रब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम्" सिद्धान्त प्रामाणिक सिद्धान्त नहीं हैं ?, अवश्य ही यह सिद्धान्त प्रामाणिक, अतएव सर्वात्मना शिरसा आराध्य है। तो फिर यह वदतोव्याघात कैसे ?, इसी ग्रन्थि के पाशबन्धन-विमोक के लिए हमने प्रस्तुत चतुर्थ-स्तम्भ में-(ग)-**वेद पौरुषेय हैं, अथवा अपौरुषेय ?,** इस नवीन प्रश्न का उत्थान आवश्यक समझा है, जिस इस महत्त्वपूर्ण प्रश्न के समाधान के बिना न तो-**'क्या उपनिषत् वेद है ?',** इस प्रश्न का ही सम्यक्-समाधान-सम्भव, एवं नैव प्रातिशाख्य सिद्धान्त की प्रमाणिकता का ही समन्वय सम्भव।

आस्तिकवर्ग की धारणा के अनुसार-"वेद, मनुष्य की रचना नहीं है। अपितु यह तो साक्षात् ईश्वर की वाणी है। अतएव वेद अपौरुषेय है, अर्थात् पुरुषविशेष (मनुष्यविशेष) के प्रयत्न से सर्वथा असंस्पृष्ट है"। बुद्धिवादी कहता है—"इत्थंभूता धारणा का कोई भी वैज्ञानिक-सम्बल नहीं है। 'वेद' शब्दात्मक शास्त्र है, शब्दरचनात्मक ग्रन्थ है। और ऐसी शब्दरचना मानवबुद्धि-से ही सम्भव है। अतएव कदापि वेद को 'अपौरुषेय' नहीं माना जासकता"। विवाद यहीं पर उपशान्त नहीं होजाता। अपितु इस अपौरुषेयता, तथा-पौरुषेयता-के आधार पर प्रधानरूपेण ६ मत, एवं अवान्तर-४० (चालीस) मत होजाते हैं। प्रक्रान्त प्रश्न की जटिलता के संवर्द्धक इन आवान्तर ४० मतों के द्वारा हमारी मानस-प्रज्ञा एकबार तो सहसा निकम्पित ही होपड़ती है, एवं सचमुच ही तो वेद की यह पौरुषेयता, एवं अपौरुषेयता एक तटस्थ जिज्ञासु के लिए असमाधेय प्रश्न ही प्रमाणित होजाता है। नीचे लिखी तालिकाओं से तथोक्त चालीसों मतों की रूपरेखा अंशतः अभिव्यक्त होजाती है—

**(१)--पूर्वोत्तरमीमांसादर्शनाभिमत मत-वेद अकृतक हैं, अपौरुषेय हैं, कूटस्थानित्य हैं।**
**(२)—नव्यन्यायदर्शनाभिमत——मत-वेद ईश्वरकृत हैं, पौरुषेयापौरुषेय हैं, अनित्य हैं।**
**(४)—प्राचीनन्यायदर्शनाभिमत--मत--वेद ईश्वरावतारकृत हैं, पौरुषेय हैं, प्रवाहनित्य हैं।**
**(३)—सांख्यदर्शनाभिमत———मत-वेद प्राकृतिक हैं, अपौरुषेय हैं, अनित्य हैं।**
**(५)—वैशेषिकदर्शनाभिमत—--मत-वेद महर्षिकृत हैं, पौरुषेय हैं, अनित्य हैं।**
**(६)—नास्तिकमत————वेद साधारण-ग्रामीण-मनुष्यों का व्यवस्थाशास्त्रमात्र है।**

* * * *

उक्त प्रमुख षड्विध-मतों के गर्भ में प्रतिष्ठित अवान्तर ४० मतों के स्वरूप-दिग्दर्शन के लिए ही प्रस्तुत-पौरुषेयापौरुषेय--नामक अवान्तर प्रकरण में निम्नलिखित प्रत्यवान्तर ६ विभाग हुए हैं, जिन में क्रमशः (१) पूर्वोत्तरमीमांसादर्शनसम्मत विभिन्न १३ अवान्तरमतों का, (२) नव्यन्यायदर्शनसम्मत विभिन्न ७ अवान्तरमतों का, (३) प्राचीनन्यायदर्शनसम्मत विभिन्न ५ अवान्तरमतों का, (४)-सांख्यदर्शनाभिमत-विभिन्न ७ अवान्तरमतों का, ५-वैशेषिकदर्शनाभिमत, विभिन्न ७ अवान्तर मतों का, (६)-नास्तिकदर्शनाभिमत एक मत का, सम्भूय ४० अवान्तरमतों का युक्ति-तर्क-प्रमाण-पुरस्सर दिग्दर्शन प्रयास हुआ है। एवं इस प्रयास से उस सन्देहलक्षण की अभिव्यक्ति होपड़ी है, जिस का स्वरूप **'एकस्मिन् धर्म्मिणि विरुद्ध--नानाकोटयवगाहिज्ञानं संशयः'** इत्थंभूत है। यदि परमतत्त्वेन नास्तिक मत को उपेक्षणीय भी मान लिया जाय, तब भी शेषभूत दार्शनिक ३९ उन अवान्तर-मतों में से तो किसी भी मत को उपेक्षणीय मानने का साहस कोई भी दर्शनभक्त-आस्तिक नहीं कर सकता। जबकि पाँचों आस्तिक-दर्शनों की मान्यताओं में ही परस्पर अश्वमाहिष्य है, तो स्वतः ही एक आस्तिक के भावुकतापूर्ण अन्तर्जगत् में इत्थंभूत प्रश्न का उदय सहज-रूपेणैव सम्भव बन जाता है कि-वेद **अपौरुषेय है, अथवा अपौरुषेय?**। निष्कर्षतः जबततक इस महान् प्रश्न का सम्यक् समाधान प्राप्त नहीं होजाता, तबतक अन्यान्य--प्रयत्न--सहस्रों से भी न तो उपनिषदों के वेदत्त्वानुबन्धी प्रक्रान्त प्रश्न का ही समाधान सम्भव, एवं न प्रातिशाख्य--सिद्धान्त की प्रामाणिकता का ही संरक्षण-सुरक्षित।

विगत तीन सहस्राब्दियों से तथोक्त प्रश्न उत्तरोत्तर दुरूह ही बनता चला आरहा है दार्शनिक-मूलसूत्रों के भाष्यकारों, व्याख्याकारों, टीका--टिप्पणीकारों-आदि की मतवादात्मिका आवेशाविष्टा भ्रान्तिपरम्परा के कारण। मतवादात्मिका मान्यता-परम्परा के कारण ही सर्वथा निर्णीत पौरुषेय-अपौरुषेय-निबन्धन प्रश्न अपनी जटिलता की सीमा का अतिक्रमण करता हुआ वेदभक्त भारतीय मानवों का ध्यान स्वयं वेद के रहस्यात्मक बोध से भी सर्वथा ही पराःपरावत प्रमाणित कर चुका है। मन्त्र-ब्राह्मणात्मक वेदशास्त्र में ज्ञानविज्ञानसिद्धा किन रहस्यपूर्णा सृष्टिविद्याओं का स्वरूप-विश्लेषण हुआ है ?, इस महत्त्वपूर्ण प्रश्न के समाधान-संस्पर्श से भी पराङ मुखा बन जाने वाले भारतीय विद्वानों की वेदशास्त्रभक्ति का एकमात्र क्रीड़ास्थल आत्यन्तिकरूपेण वेद का पौरुषेय-अपौरुषेय-रूप शुष्कवाक्कल ही शेष रह गया है। एवं इस शुष्क वाक्कलह का ही अन्ततोगत्वा यह भीषण परिणाम हुआ है कि, वेदशास्त्र के प्रति निःसीम भक्ति व्यक्त करने वाले एक भारतीय के द्वारा ही मन्त्रब्राह्मणात्मक वेद की पौरुषेयता, तथा अपौरुषेयता का अङ्गभङ्ग कर दिया गया, जिसके अनुबन्ध से ही हमें अगत्या आज प्रस्तुत भूमिका-प्रथमखण्ड में-'**क्या उपनिषद् वेद है ?**" जैसे आपातरमणीय अप्रिय प्रश्न के समाधान में प्रवृत्त होना पड़ रहा है।

समाधान की कामनामात्र से ही तो इस दुरूह प्रश्न का समाधान आज अञ्जसैव इसलिए सम्भव नहीं है कि, मतवादात्मिका-सम्प्रदायवाद-परम्पराओं के काल्वालीकृत आवरण से वेद का ज्ञानविज्ञानात्मक-पारम्परिक, पारिभाषिक अध्ययनाध्यापन-क्रम विगत तीन सहस्रवर्षों से उत्तरोत्तर शिथिल ही होता आरहा है। अवश्य ही पुण्य-श्लोक सर्वश्री महाभाग सायण-महीधर-आदि वेदव्याख्याताओंनें वेद के कर्म्मकाण्डीय पक्ष का पारम्परिक संरक्षण करते हुए इस दिशा में कर्म्मभूमि भारतवर्ष की यज्ञकर्म्मनिबन्धना आचारनिष्ठा के संरक्षण में प्रशंसनीय ही योगदान दिया है। किन्तु जहाँतक वेद की रहस्यात्मिका ज्ञानविज्ञानात्मिका-सृष्टिविद्या-निबन्धना परिभाषाओं का प्रश्न है, उस सीमा पर्य्यन्त हम इन महाभागों को सर्वथैव उपांशु--पथानुवर्त्मा ही उपलब्ध कर रहे हैं। इसी परिभाषा--विलुप्ति के कारण स्वयं श्रीसायण--महीधर--आदि विश्वविश्रुत वेदभाष्यकार भी पौरुषेय--अपौरुषेय--प्रश्न को लेकर पर्य्याप्ता-अहमहमिका के अनुगामी प्रतीत होरहे हैं।

आज हम प्रस्तुत चतुर्थ-स्तम्भ को आधार बना कर पौरुषेय-अपौरुषेय-भावानुबन्धी दुरूह प्रश्न के सम्बन्ध में जिस तथ्यपूर्ण कटु सत्य को स्पष्ट शब्दों में अभिव्यक्त कर देने का साहस, किंवा दुःसाहस करने के लिए प्रवृत्त होरहे हैं, हम समझते हैं-वर्त्तमानयुग के समस्त भारतीय वेदभक्त तो इस प्रवृत्ति से आरम्भ में संक्षुब्ध हो ही पड़ेंगे, साथ ही विगत तीन सहस्र-वर्षों की अवधि में जिन जिन लोकविश्रुत आचार्य्यप्रवरोंनें इस दिशा में अपनी जो जो साम्प्रदायिक-धारणाएँ व्यक्त कीं हैं, उन उन के चान्द्रमहिमामण्डल-विचरण-शील हँसात्मा भी एक बार तो इस प्रवृत्ति से निरतिशयरूपेण संक्षुब्ध ही होपड़ेंगे, जिस इस क्षोभ-विक्षोभ की जननी-प्रवृत्ति का निष्कषार्थ केवल इसी निम्न-लिखित वाक्य से अनुप्राणित माना जायगा कि—

## "मन्त्रब्राह्मणात्मक शब्दात्मक वेदशास्त्र स्वयं वेद नहीं है, अपितु यह तो वेद का शास्त्र है"।

"**मन्त्र, तथा ब्राह्मण--रूप वेद किसी ग्रन्थविशेष का नाम नहीं है। अपितु वेद तो इस चराचर पञ्चतन्मात्राद्वारेण प्रतिष्ठित--पाञ्चभौतिक विश्व का मूल--आरम्भण-( उपादान )-द्रव्य है,**

जिसकी चिति--चयन--संघात से ही विश्वस्वरूप का निम्मीण हुआ है", इस वाक्य-सन्दर्भ से अनुप्राणित तत्त्वात्मक-मौलिक-वेद ही वह अपौरुषेय-कूटस्थ-नित्यवेद है, जिसके आधार पर ही विश्व, तथा विश्वप्रजा का स्वरूप-निर्म्माण हुआ है। क्या विगत-तीन-सहस्र-वर्षावधि के वेदभक्त आचार्य्य, विद्वान्, और सर्वसामान्य इस तथ्य से झटिति सहमत होजायँगे ?। क्या तत्त्वात्मक वेद की स्वरूपसत्ता पर उनका झटिति विश्वास होजायगा ?, नेति होवाच।

इसलिए 'नेति होवाच' कि, तथोक्ता सुदीर्घा अवधि से चले आरहे संस्कारों की धारावाहिकी--परम्परा ने उनके मानस--जगत् को ऐसा अभिभूत कर लिया है कि, वे अपनी अन्धश्रद्धा के विपरीत एकात्तर--श्रवण का भी साहस नहीं कर सकते। किन्तु हम ऐसी आस्था रख रहे हैं कि, स्वयं तत्त्वात्मक वेद में अश्माखणात्मक वैसा प्राणात्मक वीर्य्य है, जिसके बलवदाकर्षण से अन्ततोगत्त्वा उनको अपनी त्रिसहस्रवार्षिकी भी सांस्कारिकी दुराग्रहतृ ते का परित्याग कर ही देना पड़ेगा, एवं अवनतशिरस्क बन कर अन्ततः उन्हें यह स्वीकार कर ही लेना पड़ेगा कि—

**"मन्त्रब्राह्मणात्मक–तत्त्वात्मक सृष्टिमूलभूत-वेद अपौरुषेय ही है, कूटस्थनित्य ही है, एवं इस दृष्टि से ब्राह्मण की अन्तभागरूपा तत्त्वात्मिका उपनिषत भी अवश्य ही अपौरुषेयवेद है। ठीक इसके विपरीत–तत्त्वात्मक-मौलिक-वैज्ञानिक–वेद का शब्द के द्वारा स्वरूपोपवर्णन करने वाला, बुद्धिपूर्वक शब्दरचनात्मक-मन्त्रब्राह्मणात्मक-वेदशास्त्र पौरुषेय ही है, ऋषिकृत ही है, एवं इस दृष्टि से ब्राह्मण का अन्तभागरूप उपनिषद्–ग्रन्थ भी वेद न होकर वेद की पुस्तकमात्र ही है।"**

पाञ्चभौतिक-प्रत्यक्षदृष्ट-विश्व के उपादान पञ्च-पञ्चीकृत 'पञ्चभूत' माने गए हैं। इनके उपादान पञ्चपञ्चीकृत 'रेणुभूत', एवं इनके उपादान अपञ्चीकृत-विशुद्ध-तत्त्वात्मक 'अणुभूत' माने गए हैं। गुण-भूतों से अणुभूतों का, इनसे रेणुभूतों का, इनसे पञ्चभूतों का, एवं इनसे पञ्चमहाभूतात्मक विश्व का उदय माना गया है। सांख्यपरिभाषा में सर्वादि के अपञ्चीकृत, अतएव विशुद्ध, अतएव च अविभाज्य–तत्त्वरूप गुणभूत ही 'तन्मात्रा' नाम से प्रसिद्ध हैं, जिनके 'शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्ध' नाम सुप्रसिद्ध है। इन पाँच-तन्मात्राओं के उत्तरोत्तर-भावी पञ्चीकरण से ही पञ्चमहाभूतात्मक विश्व की स्वरूप–निष्पत्ति हुई है। सैषा स्थितिः–प्राकृतिकी।

उक्ता प्राकृतिक–स्थिति के सर्वादिभूत-गुणभूत का ही वैज्ञानिक नाम है 'विश्वसृट्'। अणुभूत का नाम है—'पञ्चजन', रेणुभूत का नाम है—'पुरञ्जन', पञ्चभूत का नाम है—'पुर', एवं पञ्चमहाभूत का नाम है—'विश्वम्'। विश्वम्' का मूल 'पुरम्' ( पञ्चभूत ) है, 'पुरम्' का मूल–'पुरञ्जन' ( रेणुभूत ) है, पुरञ्जन का मूल 'पञ्चजन' ( अणुभूत ) है, एवं पञ्चजन का मूल है — विश्वसृट्, अर्थात् पञ्चतन्मात्रारूप–गुणभूतपञ्चक, अर्थात् शब्द–स्पर्श–रूप–रस–गन्ध–नाम की सुप्रसिद्धा पञ्चतन्मात्राएँ। क्या सृष्टि के मौलिक-कारण से अनुप्राणिता प्रश्नावली–गुणभूतरूपा पञ्चतन्मात्रा पर ही विश्रान्त है ?। राजर्षि मनु कहते हैं—नहीं, पञ्चतन्मात्रारूप गुणभूतों का भी जो मूल कारण है, वही वास्तविक–मूलकारण है इस व्यक्त–विश्व का,

एवं उसी का नाम है—"तत्त्वात्मक-अपौरुषेय-वेद"। प्रथमा-शब्दतन्मात्रा के सन्निकट-वर्त्ती रहने से हम समझनेमात्र के लिए उस सर्वादिभूत अव्यक्तभावापन्न—वेदात्मक--स्वयम्भूकारण को भी 'शब्दतन्मात्रा' नाम से समन्वित मान सकते हैं, जिस मौलिक 'मात्रारूप' शब्द का तात्पर्य्यार्थ है—'वाक्' तत्त्व, जिसके आधार पर—'वेदशब्देभ्यः' का तात्त्विक समन्वयार्थ होगा—'वेदवाग्भ्यः' जैसाकि—वाग्विवृताश्च वेदाः' इत्यादि वचनान्तर से स्पष्ट प्रमाणित है। शब्द की जननी समुद्रात्मिका मनःप्राणगर्भिता वाग्देवी ही वह वेदतत्त्व है, जिससे सर्वप्रथम शब्द--स्पर्शादि-गुणभूत-लक्षणा पञ्चतन्मात्राओं की अभिव्यक्ति मानी है राजर्षिने। शब्द-शास्त्रात्मक वेद को ही अपौरुषेयवेद मान बैठने वाले विद्वन्मन्यों से प्रणतिपुरस्सर क्या यह प्रश्न नहीं किया जासकता कि, क्या-'अग्निमीले पुरोहितम्' इत्यादि वर्णाक्षर-शब्दपदवाक्य-सन्दर्भादि-की समष्टिरूप-शब्दरचनात्मक वेदग्रन्थ से शब्द--स्पर्शरूप--रसादि तन्मात्राएँ उत्पन्न होसकतीं है ?। मुकुलितनयन बन कर स्वयं विद्वान् ही इस प्रश्न के समाधान का अन्वेषण प्रयास करें, और राजर्षि की निम्नलिखित सूक्ति के माध्यम से अपने त्रिसहस्रवार्षिक-व्यामोहन से आत्मपरित्राण के लिए सचेष्ट बने कि—

**शब्द- स्पर्शच-रूपं च-रसो-गन्धश्च-पञ्चमः ।**
**वेदादेव प्रसूयन्ते-प्रसूति-गुण-कर्म्मतः ॥**

—मनु

"प्रचण्डज्योतिर्म्मय सूर्य्यबिम्ब महदुक्थरूप साक्षात-ऋग्वेद है, सहस्ररश्मिवितान-मण्डलात्मक-सौर-प्रकाशमण्डल-महाव्रतरूप साक्षात् सामवेद है, केन्द्र-प्राणाग्नि-सावित्राग्नि-तत्त्व 'पुरुष' रूप साक्षात् यजुर्वेद है। तदित्थं-मण्डल-(मूर्त्ति)-महिमामण्डल-केन्द्रीय-पुरुष-रूपेण सौर-मण्डल-ऋक् साम-यजुः-की साक्षात् प्रतिमा ही प्रमाणित होरहा है। (आज से पाँच सहस्र वर्ष पूर्व के तो) सर्वसामान्य-मादृश ग्रामीण-अज्ञ-जन-भी इस तथ्य से सुपरिचित थे कि,—"सूर्य्य क्या तप रहा है, तीनों वेद ही तप रहे हैं"।

पुनः हम उन मान्य विद्वानों से विनय-पुरस्सर यह प्रश्न कर लेने की महती धृष्टता कर रहे हैं कि, क्या उक्तवाक्य-सन्दर्भ से अनुप्राणित 'सौरवेद' (गायत्रीमात्रिकवेद) वेद की पुस्तककी ओर सङ्केतग्रह करा रहा है ?। क्या सूर्य्यरूपेण शब्दात्मक वेदग्रन्थ तप रहे हैं ?। निम्नलिखिता शातपथी श्रुति के मूलाक्षरों पर विद्वान् महाभाग दृष्टिनिक्षेपानुग्रह करें, और तदनन्तर ही वेद की पौरुषेयता-अपौरुषेयता-के सम्बन्ध में अपनी प्रज्ञा का व्यय करने में प्रवृत्त हों—

**यदेतन्मण्डलं तपति, तन्महदुक्थम् । ता ऋचः । स ऋचां लोकः । अथ यदेतदर्चिर्दीप्यते, तन्महाव्रतम् । तानि सामानि । स साम्नां लोकः । अथ य एष एतस्मिन्-मण्डले पुरुषः, सोऽग्निः, तानि यजूंषि । स यजुषां लोकः । सैषा त्रय्येव विद्या तपति । तद्धैतत्-अविद्वांस अप्याहुः-'त्रयी वाऽएषा विद्या तपति' इति ।**

—शतपथब्राह्मण १०।५।२।१,२, कं०।

पाञ्चभौतिक-विश्व के सत्त्वात्मक भूत-भौतिक-पदार्थों के स्वरूप की ओर जब हमारा ध्यान आकर्षित होता है, तो प्रत्येक भौतिक-पदार्थ में हमें वस्तुमूर्त्ति, वस्तुमण्डल, एवं मूर्त्ति-मण्डलान्तर्वर्त्ती-प्राणात्मक

गतिभाव (गत्यागतिभावद्वय-निबन्धना गति), ये तीन स्वतन्त्र भाव उपलब्ध होते हैं। जिस धामच्छद-(जगँह रोकने वाले) वस्तुभाव का हम हाथों से स्पर्श कर सकते हैं, करते हैं, वह स्पृश्य-धामच्छद-भूत ही-'वस्तुपिण्ड' है, यही 'वस्तुमूर्त्ति' है, जिसे हम 'छू' भर सकते हैं, किन्तु देख नहीं सकते। इस वस्तुपिण्ड (स्पृश्या-मूर्त्ति) को केन्द्र बना कर उत्तरोत्तर-विष्कम्भानुगत (व्यासानुगत) पार्श्वद्वयबिन्दु के उत्तरोत्तर अणुभाव में परिणत होने से वस्तुपिण्ड से उत्तरोत्तर छोटे आकार की मूर्त्तियाँ बनाने वाला बहिर्म्मण्डल ही वह तेजो-मण्डल है, जिसके चक्षुरिन्द्रियानुगत प्रतिफलन से ही हमें (तत्रस्थ-आकार से समतुलित ही) वस्तु का स्वरूप दिखलाई देता है। यही दृश्यमण्डल है। जिसे हम देख रहे हैं, कदापि उसका स्पर्श सम्भव नहीं है। उक्त पिण्ड, एवं मण्डल में अवारपारीणरूपेण-परिव्याप्त-गत्यात्मक-प्राणभाव ही दोनों की स्वरूप-प्रतिष्ठा है। और यों प्रत्येक वस्तुतत्त्व में 'मूर्त्ति-मण्डल-गति'-रूपेण तीन तीन पृथक् पृथक् भाव समन्वित होरहे हैं। **'इन में मूर्त्तिभाव का मूलजनक तत्त्व ही 'ऋग्वेद' है, मण्डलभाव का जनक तत्त्व ही 'सामवेद' है, एवं गतिभाव का जनक तत्त्व ही 'यजुर्वेद' है। यों त्रयीब्रह्म' (वेदब्रह्म) के द्वारा ही मूर्त्ति-मण्डल-गतिरूपेण सम्पूर्ण-भूत-भौतिक-पदार्थों की स्वरूपाभिव्यक्ति होरही है।** क्या वेदग्रन्थों से पदार्थों के मूर्त्ति-मण्डल-गति-भावों का स्वरूपोदय हुआ है ?। मानना पड़ेगा, और विवशतया यह स्वीकार कर ही लेना पड़ेगा कि, निम्नलिखित तैत्तिरीय-वचन से सङ्केतित वेदब्रह्म इन शब्दात्मक वेदग्रन्थों से अवश्य ही कोई विभिन्न तत्त्व है, एवं वही आपौरुयेय नित्यकूटस्थ वेद है, जिससे विश्व का स्वरूप-निर्म्माण-**'धाता यथापूर्वमकल्पयत्'** रूपेण प्रक्रान्त है—

**ऋग्भ्यो जातां सर्वशो मूर्त्तिमाहुः—**
**सर्वा गतिर्याजुषी हैव शश्वत्।**
**सर्वं तेजः सामरूपं ह शश्वत्—**
**सर्वं हीदं ब्रह्मणा हैव सृष्टम् ॥**
**—तैत्तिरीयब्राह्मण**

अलमतिपल्लवितेन। उक्त-कतिपय-निदर्शनों से यह स्पष्टरूपेण प्रमाणित होजाता है कि-मन्त्रब्राह्मणात्मक शब्दात्मक-वेदशास्त्र में जिस वेदतत्त्व का स्वरूप-दिग्दर्शन हुआ है, वह तत्त्वात्मक-वैज्ञानिक-नित्यकूटस्थ-वेदतत्त्व ही अपौरुषेय-कूटस्थ-नित्यवेद है, जिसके द्वारा ही बलग्रन्थियों के तारतम्य से चराचरप्रजा-से समन्वित विश्व का स्वरूप-निर्म्माण हुआ है। इसी तत्त्वात्मक-मौलिक-अपौरुषेय-वेद के स्वरूप-दिग्दर्शन के लिए प्रक्रान्त चतुर्थ-स्तम्भ में-(घ)-**वेद के तात्त्विक-स्वरूप की रूपरेखा से अनुप्राणिता-वैज्ञानिकी-वेद-निरुक्ति'** नामक अवान्तर-प्रमुख-प्रकरण में उदाहरणधिया निम्नलिखित-अठारह (१८) प्रकार की वैज्ञानिक-वेदनिरुक्तियों का समावेश हुआ है—

**१—वेदप्रतिष्ठानुगता-आत्मस्वरूपनिरुक्तिः**
**२—सच्चिदानन्दलक्षणा-वेदनिरुक्तिः**
**३—अमृत-मृत्युमय-आत्मलक्षणा-वेदनिरुक्तिः**

४—मनः-प्राण-वाङ्मयी-त्रिकलवेदनिरुक्तिः
५—उक्थ-ब्रह्म-साम-लक्षणा-वेदनिरुक्तिः
६—आत्म-ज्योति-प्रतिष्ठा-लक्षणा-वेदनिरुक्तिः
७-उपलब्धिलक्षणा-वेदनिरुक्तिः
८-ब्रह्मेन्द्रविष्णुसहकृता--वेदनिरुक्तिः
९-प्राण-आपो-वाक्-सहकृता-वेदनिरुक्तिः
१०-समष्टिरूपेण-आत्मवेदनिरुक्तिः
११-ब्रह्म--विद्या--वेद-भिन्ना-ज्ञानलक्षणा-वेदनिरुक्तिः
१२-वेदनिरुक्तौ (१)- पर्ववेदनिरुक्तिः
१३ „ (२)-भावनावेदनिरुक्तिः
१४ „ (३)-भाववेदनिरुक्तिः
१५ „ (४)-दिग्वेदनिरुक्तिः
१६ „ (५) देशवेदनिरुक्तिः
१७ „ (६) -कालवेदनिरुक्तिः
१८ „ (७)-वर्णवेदनिरुक्तिः

* * * *

तथानिर्दिष्टा वेदनिरुक्तियों के आधार पर अवश्य ही अमुक-सीमापर्य्यन्त वेदभक्त-विद्वानों का इस तथ्य की ओर ध्यान आकर्षित होगा ही कि, 'वेद' केवल शब्दात्मक ग्रन्थ का नाम ही नहीं है। अपितु वेदग्रन्थों में उपवर्णित तत्त्वात्मक वेद तो सृष्टि का वह मौलिक-आधारभूत तत्त्व है, जिस के आधार पर ही सम्पूर्ण विश्व, एवं विश्वप्रजा का स्वरूप-वितान हुआ है। तत्त्वात्मक वेद का वह मौलिक स्वरूप सर्वथा अपौरुषेय है। ऋषि उसके द्रष्टामात्र हैं, कर्त्ता नहीं। मन्त्रब्राह्मणात्मक अपौरुषेय तत्त्ववेद के जहाँ महर्षिगण द्रष्टा हैं, वहाँ मन्त्रब्राह्मणात्मक-पौरुषेय-शब्दवेद के महर्षिगण कर्त्ता हैं, एवं यही वैज्ञानिक-वेदनिरुक्ति का फलितार्थ और है, इसी माङ्गलिक-फलितार्थ पर 'क्या उपनिषत वेद है?' इस चतुर्थ-स्तम्भ-विराम के साथ प्रस्तुत-भूमिका-प्रथमखण्ड-उपरत होरहा है।

४

## उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत-प्रथमखण्ड के प्रधान--विषयों का संस्मरण--उपरत

१

तदित्थं–चार–प्रधान–स्तम्भों से समन्वित, एवं अवान्तर-प्रमुख-विषयों–से अनुगत–उपनिषद्विज्ञान–भाष्यभूमिकानुगत–स्तम्भचतुष्टयात्मक–प्रथमखण्ड–उपनिषत्प्रेमियों की आर्षप्रज्ञा के अनुरञ्जन के लिए ही प्रवृत्त हुआ है । स्तम्भचतुष्टयात्मक–भूमिका–प्रथमखण्ड के अन्त के चतुर्थ–स्तम्भरूप-'क्या उपनिषत् वेद है ?' इस महत्त्वपूर्ण प्रश्न का समाधान वेद के सुविशद्–तात्त्विक–स्वरूप के उपबृंहण के बिना क्योंकि अपूर्ण ही बना रह जाता है । अतएव इस प्रश्न के साङ्गोपाङ्ग–समाधान की दृष्टि से चतुर्थ–स्तम्भात्मक इस महान् प्रश्न की समाधान की पूर्ति के लिए ही हमें भूमिका के द्वितीय–तृतीय–दो खण्ड और लिपिबद्ध करने पड़े हैं, जिन के प्रतिपाद्य–विषयों की रूपरेखा तत्खण्डों में ही द्रष्टव्या है । प्रकृत में सन्दर्भ–सङ्गति–मात्र के लिए २–३–खण्डों के प्रधान–स्तम्भों का नामस्मरण ही पर्य्याप्त मान लिया जायगा ।

* * * * *

# उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत-द्वितीयखण्ड के प्रधान--विषयों का संस्मरण

# २

प्रथमखण्डोत्तरभावी-उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत–क्रमप्राप्त द्वितीयखण्ड में प्रधान–रूपेण निम्नलिखित पाँच प्रमुखस्तम्भ, एवं एक "परिशिष्टविभाग" रूपेण ६ सन्दर्भ समाविष्ट हैं—

१–वेद का मौलिक–स्वरूप————————प्रथमस्तम्भ
२–तात्त्विकवेद, और प्रमाणवाद—————द्वितीयस्तम्भ
३–प्राजापत्य- वेदमहिमा———————तृतीयस्तम्भ
४-अपौरुषेयवेद का तात्त्विक-इतिवृत्त———चतुर्थस्तम्भ
५–अग्निविकासरहस्य, और वेदशाखाविभाग-पञ्चमस्तम्भ
❀–परिशिष्ट–विभाग

* * * * * *

प्रथमखण्डवत् द्वितीयखण्डानुगत उक्त स्तम्भपञ्चक के प्रत्येक स्तम्भ में भी अवान्तर अनेक प्रमुख–विषयों का समावेश हुआ है, जैसाकि तत्खण्ड की विषयसूची से पाठकों को अवगत होगा । प्रकृत में

निदर्शनमात्र के लिए तदवान्तरविषयों में से कुछ एक प्रमुख विषयों का नाम-स्मरण ही कर लेना पर्य्याप्त होगा।

प्रथमखण्ड के चतुर्थस्तम्भात्मक 'क्या उपनिषत् वेद है ?' नामक चतुर्थ ( अन्तिम ) स्तम्भ के (घ) कार परिच्छेदात्मक **वैज्ञानिक-'वेदनिरुक्ति'** नामक अवान्तर प्रमुख प्रकरण में अठारह प्रकार से वेद के तत्त्वात्मक स्वरूप का दिग्दर्शन कराते हुए उपनिषत् प्रेमियों का ध्यान इसी तथ्य की ओर आकर्षित करने का प्रयास हुआ है कि, **"वेदग्रन्थों में विद्यारूपेण प्रतिप्रादित वेदत्तत्त्व सृष्टि का वह मौलिक आधार है, जिसे माध्यम बना कर ही सर्वज्ञ सर्ववित् प्रजापति सृष्टिनिर्माण में समर्थ बने हुए हैं"।** ऐसा यह वेदपदार्थ सच्चिदानन्दब्रह्म से अभिन्न है। अतएव इसे **'आत्मवेद'** कहा गया है ( देखिए प्रथमखण्ड का **'आत्मवेदनिरुक्ति'** नामक अवान्तर प्रकरण )। अतएव क्लेश--कर्म--विपाकाशयैरपरामृष्ट ईश्वरप्रजापति **'वेदात्मा'-'वेदमूर्त्ति-'"वेदैकवेद्य'** आदि उपाधियों से समन्वित है। इसप्रकार प्रथम-खण्डानुगता **'वैज्ञानिकवेदनिरुक्ति'** नामक अवान्तर प्रकरण में तत्त्वात्मक नित्यकूटस्थ **'सत्यं ज्ञानमनन्त ब्रह्म'** से अभिन्न, अतएव अनन्तभावापन्न अपौरुषेय वेदतत्त्व के उस मौलिक स्वरूप की ओर ही विज्ञ पाठकों का ध्यान आकर्षित करने का यत्किञ्चत् प्रयास हुआ है, जो तत्त्वात्मक स्वरूप विगत तीन सहस्राब्दियों से विस्मृतिगर्भ का ही पथानुवर्त्मा प्रमाणित होता आरहा है।

चिरकालानुगत विच्छेद से समन्वित अमुक दृढमूल संस्कार एकहेलयैव अभिभूत नहीं किए जा-सकते। अतएव यह सम्भव है कि, 'प्रथमखण्डानुता' 'तत्त्ववेदनिरुक्ति' से अनुगता रूपरेखामात्र से तबतक तथाविध संस्कार निःशेष नहीं बने, जबतक की प्रमाण-युक्ति--तर्क-इतिवृत्त-आदि आदि साधनों के माध्यम से तत्त्ववेद का मौलिक--तात्त्विक स्वरूप विस्तार से स्पष्ट नहीं कर दिया जाय। एकमात्र इसी उद्देश्य से भूमिका-द्वितीय, तथा तृतीय-खण्डों की अभिव्यक्ति हुई है। द्वितीयखण्ड के प्रथमस्तम्भ में **वेद के मौलिक स्वरूप** का ही स्वरूपोपबृंहण हुआ है, जिस की आधारभूमि है—**'महर्षि भारद्वाज के सावित्राग्निमूलक अनन्तवेद'**, जिस इस तथ्य के आधार पर ही इस प्रथमस्तम्भ में **अनन्तवेद का अविज्ञेय इतिवृत्त, अनन्तवेद** का **दुर्विज्ञेय इतिवृत, अनन्तवेद का विज्ञेय इतिवृत्त, वेदविद्या के संस्थाविभाग, सावित्राग्नि के स्वरूप-लक्षण,** इत्यादि अनेक महत्त्वपूर्ण विषयों का विस्तार से स्पष्टीकरण-प्रयास हुआ है।

जिसप्रकार वेदशास्त्र का तत्त्वात्मक **'वेद'** पदार्थ आज हमारे लिए दुरधिगम्य बना हुआ है, तथैव वेदशास्त्र का **'ऋषि'** पदार्थ भी अपने तात्त्विक-मौलिक-स्वरूप से आज सर्वथैव हमारी प्रज्ञा से तिरोहित प्रमाणित होचुका है। **वसिष्ठ-अगस्त्य-कश्यप-भृगु-अङ्गिरा-अत्रि-क्रतु-दक्ष-जमदग्नि-भरद्वाज**-आदि आदि रूपेण जो ऋषि-नाम हम परम्परया सुनते, सुनाते आरहे हैं, उनके सम्बन्ध में अस्मदादि सामान्य जनों की, और वेद के तात्त्विक--स्वरूप से तटस्थ बने रहने वाले विद्वानों की भी ऐसी मान्यता बन गई है कि, उक्त नाम अमुक **मानव--ऋषियों** के ही हैं। विरोध नहीं है इस मान्यता का। किन्तु इस मान्यता का मानव--ऋषि पर ही अवसान मान बैठना वेद के ऋषिपदार्थ से उसीप्रकार अपने आपको पराङ्मुख बना लेना है, जैसेकि वेदग्रन्थों को ही अपौरुषेय मान बैठने के दुष्परिणाम-स्वरूप तत्त्वात्मक वेदपदार्थ हमारी प्रज्ञा से पराः-परावत बन गया है।

वस्तुस्थिति तो वास्तव में ऐसी है कि–ऋषि, और वेद, दोनों अमुक तात्त्विक–दृष्टिकोण से सर्वथा ही अभिन्न हैं, जैसाकि–'ऋषिर्वेदमन्त्रः' इत्यादि से स्पष्ट प्रमाणित है। वसिष्ठ–अगस्त्यादिरूप–ऋषि शब्द तत्त्वविशेष के ही वाचक हैं प्रधानरूपेण। तात्पर्य्य यही है कि, प्राणतत्त्व का ही नाम 'ऋषि' है, जो यजुर्वेद का गतिप्रकृतिक 'यत्' तत्त्व माना गया है, एवं जिस की व्याप्ति 'जू' रूप अनन्ताकाश है। 'जू' रूप अनन्ताकाश में अधामच्छदरूपेण व्याप्त, शब्द–स्पर्श–रूप–रस–गन्ध–नाम की तन्मात्राओं से अतीत, गतिप्रकृतिक 'यत्' रूप प्राणतत्त्व का नाम ही 'यज्जूः' है, यही ऋक्सामरूप वयोनाधों से नद्ध–वयोरूप 'यजुः' है, और यही यजुःप्राण है–'ऋषितत्त्व', जिसके प्राणजातिभेद से अगणित विवर्त होजाते हैं, जैसाकि–विरूपास–इदृषयः–त इद्गम्भीरवेपसः' ( ऋक्सं॰ ) इत्यादि ऋग्वर्णन से स्पष्ट है। यों ऋषि, और वेद, दोनों का अभेद भी स्वतः ही प्रक्रान्त दृष्टिकोण से स्पष्ट होजाता है। एकर्षि–द्व्यर्षि–त्र्यर्षि–सप्तर्षि–नवर्षि–दशर्षि–आदि रूपेण ऋषिप्राण के अनेक महिमामय विवर्तों का वेदशास्त्र में उपबृंहण हुआ है। वसिष्ठ–अगस्त्य–कश्यप–आदि प्राणात्मक इन ऋषियों के समावेश से ही भौतिक पदार्थ 'सद्भावापन्न' बने हुए हैं। क्योंकि–'सामान्ये–सामान्याभावः' न्यायानुसार स्वयं प्राण में प्राण नहीं रहता। अतएव इस ऋषिप्राण की एक पारिभाषिकी संज्ञा–'असत्' भी होगई है, एवं ऋषिप्राणरूप यह वेदतत्त्व ही सृष्टि का मूल है, जिसके असन्नामक–तत्त्वात्मक–चिरन्तन–शब्देतिवृत्त का विस्पष्ट शब्दों में दिगदर्शन कराते हुए भगवान याज्ञवल्क्य कह रहे हैं—

**असद्वा इदमग्र आसीत्। तदाहुः–किं तदसदासीदिति ?, ऋषयो वाव तदग्रेऽसदासीत्। तदाहुः–के ते ऋषयः–इति ?, प्राणा वा–ऋषयः। ते यत् अस्मात्–सर्वस्मात्–इदमिच्छन्तः श्रमेण तपसा अरिषन्, तस्माद्दृषयः।**

—शतपथब्राह्मणे ६।१।१।१।

वसिष्ठ–अगस्त्य–आदि नाम तत्त्वतः प्राणात्मक ऋषियों ही के निर्वचनार्थानुगत–पारिभाषिक नाम हैं। जिस तपःपूत विद्वान् ने अपनी आर्ष–दृष्टि से जिस ऋषि–प्राण का सर्वप्रथम साक्षात्कार कर लिया, तद्युग की यशोनाम–प्रदान–मर्य्यादा के अनुबन्ध से वह प्राणपरीक्षक मानवश्रेष्ठ भी तद्दृषिप्राण के नाम से ही समन्वित होगया। और यों प्राणात्मक तत्त्वविशेष के वाचक ऋषिप्राणों के नाम हीं तद्द्रष्टा मानवश्रेष्ठों के साथ भी समन्वित होगए। क्योंकि ऋषि, और वेद अभिन्न है। अतएव द्वितीय-खण्ड के प्रथम-स्तम्भानुगत-अवान्तर विषयों में अगत्या हमें—

**वेद का ऋषि पदार्थ, असल्लक्षण-ऋषितत्त्व, रोचनालक्षण–ऋषितत्त्व, द्रष्टृलक्षण-ऋषितत्त्व,** एवं **वक्तृलक्षण–ऋषितत्त्व,** नामक अवान्तर विषयों का समावेश कराना पड़ा। तदित्थं २३ ( तेईस ) प्रमुख अवान्तर-विषयों से समन्वित **'वेद का मौलिकस्वरूप'** नाम के प्रथमस्तम्भ में वेद के उस तात्त्विक-स्वरूप का ही विस्तार से यशोगान हुआ है, जिसके अनन्तर **तत्त्वात्मक वेद, और ग्रन्थात्मक–शब्दवेद,** दोनों की विभिन्नता में यत्किञ्चित् भी तो सन्देह शेष नहीं रह जाता।

दूसरे–'तात्त्विकवेद, और प्रमाणवाद' नामक स्तम्भ में श्रुति–स्मृति–पुराणादि में पठित उन प्रमाणों का सार्थ–संकलन हुआ है, जो विस्पष्ट शब्दो में तत्त्वात्मक–वेद का ही स्वरूप अभिव्यक्त कर रहे हैं। तीसरे 'प्राजापत्येवेदमहिमा' नामक स्तम्भ में वेदमूर्त्ति–प्रजापति के महिमारूप वेद का प्रजापति के माध्यम से ४४ (चैवालीस) अवान्तर–प्रमुख–विषयों के द्वारा विस्तार से यशोगान हुआ है, जिस में से–अग्निवंश की सपण्डिता, अहोरात्रव्यूहन-प्रक्रिया, वेदव्यूहन--प्रक्रिया, और चयनयज्ञ, आदि अवान्तर विषय विशेषरूपेणैव संस्मरणीय माने जायँगे। चौथे–'अपौरुषेयवेद का तात्त्विक-इतिवृत्त' नामक स्तम्भ में ५३ (त्रेपन) अवान्तर विषयों का पारिभाषिकी–दृष्टि से समन्वय हुआ है। इकतीस--परिलेखों (चित्रों) के माध्यम से ऋक्–यजुः--साम--त्रयी के वितानात्मक--विस्तार का स्वरूपोपबृंहक यह चतुर्थस्तम्भ वेदप्रेमियों के लिए विशेष रूपेणैव अनुरञ्जन का साधक प्रमाणित होगा, ऐसी हमारी दृढ़तमा आत्मनिष्ठा है। वस्तु सन्निकट से बड़ी, दूर से उत्तरोत्तर छोटी--क्यों--कैसे प्रतीत होती है ?, इस महत्त्वपूर्ण प्रश्न का समाधान ऋक्–यजुः–साम–नाम की तत्त्वत्रयी का वितान ही है। और इस दृष्टि से प्रस्तुत चतुर्थ--स्तम्भ निश्चयेन तत्त्वात्मक वेद के सम्बन्ध में एक क्रान्तिकारी परिवर्त्तन ही अभिव्यक्त कर देगा वेदभक्तों की आस्था-श्रद्धा–समन्विता पावन–प्रज्ञा में।

पाँचवें–'अग्निविकासरहस्य, और वेदशाखा-विभाग' नामक पञ्चम–स्तम्भ में–अवान्तर २३ (तेईस) प्रमुख–विषयों का समावेश हुआ है। सचमुच यह अत्यन्त आश्चर्य्योत्पादक साम्य है कि, मन्त्र–ब्राह्मणात्मक–तत्त्वरूप--अपौरुषेय वेद के जो शाखा--विभाग हैं, ठीक वे ही विभाग मन्त्रब्राह्मणात्मक शब्दा--त्मक वेद के हैं। क्या मूल है इस साम्य का ?, प्रस्तुत पञ्चम--स्तम्भ अग्नि के प्रकृतिसिद्ध सहज विकास से अनुप्राणित तत्त्वात्मक अपौरुषेयवेद के शाखा-विभागों के अनुपात से ही शब्दात्मक–वेदशास्त्र के शाखा–विभाग--साम्य का समन्वय करने के लिए प्रवृत्त हुआ है। तदित्थं--प्रमुख पाँच--स्तम्भों से, तथा ६ ठे परि--शिष्टभाग से समन्वित द्वितीयखण्ड निष्कर्षतः वेद के तात्त्विक--अपौरुषेय--स्वरूप के रहस्यपूर्ण--पारिभाषिक--चिरन्तन इतिवृत्त को स्पष्ट करता हुआ प्रथम-खण्डानुगत चतुर्थस्तम्भ के--'क्या उपनिषत्–वेद है ? इस प्रक्रान्त प्रश्न का ही पूरक बन रहा है, और यही है द्वितीयखण्ड की संक्षिप्ता रूपरेखा का संक्षिप्ततम--स्वरूप-दिग्दर्शन।

# *उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत–द्वितीय-खण्ड के प्रधान-विषयों का संस्मरण-उपरत*

२

———*———

# उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत-तृतीयखण्ड के प्रधान-विषयों का संस्मरण

## ३

—*—

द्वितीयखण्डोत्तरभावी–उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत–क्रमप्राप्त–तृतीयखण्ड में प्रधानरूपेण निम्न लिखित ७ (सात) प्रमुख स्तम्भों का समावेश हुआ है—

**१–पूर्वोत्तरमीमांसानुगता–पौरुषेय–अपौरुषेय–मीमांसा–प्रथमस्तम्भ**

**२–उपनिषत्प्रतिपाद्यविषयदिग्दर्शन——————द्वितीयस्तम्भ**

**३–उपनिषच्छिक्षास्वरूपदिग्दर्शन——————तृतीयस्तम्भ**

**४–औपनिषद-ज्ञानाधिकारि-स्वरूप-दिग्दर्शन ——चतुर्थस्तम्भ**

**५–ब्राह्मणारण्यकोपनिषत्सम्बन्धस्वरूपदिग्दर्शन——पञ्चमस्तम्भ**

**६–'श्रुति' शब्द-मीमांसा, एवं एकेश्वरवाद पर एकदृष्टि–षष्ठस्तम्भ**

**७–औपनिषद-ज्ञानप्रवर्त्तकेतिवृत्तदिग्दर्शन————सप्तमस्तम्भ**

**८–उपनिषत् के साथ गीताशास्त्र का समतुलन——अष्टमस्तम्भ**

**❀–उपनिषद्भाष्यभूमिकोपसंहार**

**❀–परिशिष्ट–संग्रह (शास्त्रोयवचनाक्षरार्थसमन्वय)**

*      *      *

उक्त सातों स्तम्भों में (प्रत्येक में संख्याक्रमानुपात से) क्रमशः १२[1], ४४[2], १०[3], १०[4], ९[5], ८[6], १[7], ६[8], इन अवान्तर–प्रमुख–विषयात्मक परिच्छेदों का समावेश हुआ है, जैसा कि तृतीयखण्ड की सूची से विदित होगा। प्रथमखण्डानुगता प्रस्तावना विस्तारपथानुगामिनी बनती जारही है। अतः अब उक्त आठों स्तम्भों की रूपरेखा का उत्तरदायित्त्व तृतीयखण्ड पर ही छोड़ा जारहा है। जिन आठ स्तम्भों का तृतीय खण्ड में समावेश हुआ है, उन का प्रथमस्तम्भ प्रधानरूप से उन मीमांसासूत्रों की वैज्ञानिकी व्याख्या का ही अनुगमन कर रहा है, जिन वैज्ञानिकसूत्रों को व्याख्याताओंने अपने साम्प्रदायिक दृष्टिकोण से सर्वथैव अभिभूत कर लिया है। मीमांसासूत्र निर्भ्रान्तरूपेण तत्त्वात्मक मौलिक-वेद की अपौरुषेयता का ही समन्वय कर रहे हैं, जैसा कि पाठक तत्स्तम्भ में देखेंगे। एतदतिरिक्त उपनिषदों से अनुप्राणित निम्न–लिखित–सामयिक सात प्रश्नों का समा–

धान ही शेष सात स्तम्भों में हुआ है, एवं तृतीयखण्ड के संस्मरणीय--स्तम्भात्मक विषयों की सन्दर्भसङ्गति--समन्वयात्मिका संक्षिप्ततमा यही रूपरेखा है ।

"१-उपनिषदों में किन किन विद्याओं, विषयों का निरूपण हुआ है ?", प्रश्न के समाधान के लिए ही-'उपनिषत्प्रतिपाद्यविषयदिग्दर्शन' नामक 'द्वितीयस्तम्भ' प्रवृत्त हुआ है। "२--उपनिषदों की विद्याएँ, एवं विषय हमें क्या सिखा रहे हैं ?", प्रश्न के समाधान के लिए ही-'उपनिषच्छिक्षा-स्वरूपदिग्दर्शन' नामक-'तृतीयस्तम्भ' प्रवृत्त हुआ है। "३-औपनिषद-ज्ञान का अधिकारी कौन है ?" प्रश्न के समाधान के लिए ही-'औपनिषद-ज्ञानाधिकारिकस्वरूप-दिग्दर्शन' नामक-'चतुर्थस्तम्भ' प्रवृत्त हुआ है । "४--ब्राह्मणवेद के 'विधि' नामक ब्राह्मण-आरण्यक, एवं उपनिषद्-भागों में परस्पर क्या सम्बन्ध है ?" प्रश्न के समाधान के लिए ही--'पञ्चमस्तम्भ' प्रवृत्त हुआ है । "५-क्या श्रुति शब्द का 'श्रवण' से सम्बन्ध है ?, एवं क्या एकेश्वरवाद की अभिव्यक्ति केवल उपनिषदों में ही हुई है ?" प्रश्न के समाधान के लिए ही-"श्रुति-शब्दमीमांसा, एवं एकेश्वरवाद पर एक दृष्टि" नामक 'षष्ठ-स्तम्भ' प्रवृत्त हुआ है । "६--क्या औपनिषदज्ञान के प्रवर्त्तक क्षत्रिय ( राजर्षि ) थे ?", प्रश्न के समाधान के लिए ही-"औपनिषद-ज्ञानप्रवर्त्तकेतिवृत्तदिग्दर्शन" नामक 'सप्तमस्तम्भ' प्रवृत्त हुआ है । एवं "७--क्या गीताशास्त्र उपनिषदों के साथ समतुलित है ?" प्रश्न के समाधान के लिए ही-"उपनिषदों के साथ गीताशास्त्र का समतुलन' नामक "अष्टमस्तम्भ" प्रवृत्त हुआ है ।

## उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत-तृतीयखण्ड के प्रधान-विषयों का संस्मरण-उपरत

## ३

---*---

तदित्थं--विषयसूची--परिशिष्ट--सन्दर्भादि--संकलन से उपनिषद्भूमिकानुगत-तीनों-खण्डों के पृष्ठों की समवेत--संख्या अनुमानतः १८०० ( अठारहसौ ) पृष्ठों का ही अनुगमन कर रही है । प्रथमखण्डानुगत चार स्तम्भ, द्वितीयखण्डानुगत पाँचस्तम्भ, एवं तृतीयखण्डानुगत आठस्तम्भ, सम्भूय सत्रह-प्रमुख-स्तम्भों से समन्वित, अनेक अवान्तर--परिच्छेदों से अनुगत, तथा सहस्रों वैज्ञानिकी परिभाषाओं से युक्त खण्डत्रयात्मक प्रस्तुत--'उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका' नामक निबन्ध उपनिषत्--प्रेमियों की तुष्टि-तृप्ति का ही कारण प्रमाणित होगा, एवं तद्द्वारा वेदशास्त्र के सम्बन्ध में अनेक उन भ्रान्ति--परम्पराओं का भी स्वतः ही निराकरण होजायगा, जिस भ्रान्तिपरम्पराने ही वेद के तत्त्वार्थ यो सहस्राब्दियों से अभिभूत ही प्रमाणित कर रक्खा है । आर्षमानव अपनी इस मूलनिधि की अध्ययनाध्ययन--परम्परा को पुनः प्रतिष्ठित करता हुआ 'उन्नति' के व्यामोहन--पाश से आत्मपरित्राण कर अभ्युदय, तथा निःश्रेयसानुगत--अभ्युदय का भोक्ता बने, इसी मङ्गलकामना के साथ उपनिषद्भूमिकानुगत--प्रथमखण्ड से अनुगत यह 'किमपि प्रास्ताविकम्' विश्राम--पथानुगामी बनने जारहा है ।

सर्वान्ते च विदित--वेदितव्य, अधिगतयाथातथ्य, विद्यावाचस्पति, समीक्षाचक्रवर्त्ती, प्रज्ञावदातश्रममूर्त्ति, श्रीश्रीआचार्य्यचरणों के प्रति श्रद्धाञ्जलि--अर्पण करना भी हमारा आवश्यक कर्त्तव्य होजाता है, जिनके कि अव्यर्थ अनुग्रह से ही यह वैज्ञानिक साहित्य बाह्यजगत् की सम्पत्ति बन रहा है। यह स्पष्ट करने की कोई आवश्यकता नहीं है कि, अबतक जो कुछ प्रकाशित हुआ है, एवं आगे जो कुछ भी प्रकाशित होगा, वह एकमात्र आचार्य्य--चरणों का ही पवित्र प्रसाद है। उनके पावन चरणों में बैठकर अध्ययनकाल में जो कुछ सुना गया, उस अनन्त श्रुति के जो कण स्थिर रह सके, उन्हीं के आधार पर उस 'श्रुति' को इस 'स्मृति' रूप में लिपिबद्ध किया गया। "त्वदीयं वस्तु गोविन्द ! ( मधुसूदन ! ) तुभ्यमेव समर्पये' के अतिरिक्त इस अकिञ्चन के प्रज्ञाकोश में और ऐसी कौनसी वस्तु है, जिसे वह श्रद्धाञ्जलि में भेंट करे ?। इसी आत्मसमर्पण के द्वारा उस महापुरुष के प्रति अपनी श्रद्धाञ्जलि समर्पित करते हुए यह प्रस्तावना उपरत होरही है।

विधेयः—

**मोतीलालशर्म्मोपाह्वः–यः कश्चिदपि**

मुक्करक्कशर्म्मा--आङ्गिरसो भारद्वाजः

जयपत्तनाभिजनः

**विजयदशमी**

**आश्विनशुक्लपक्ष**

**वि०सं० २०१६**



श्रीः

इति–उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत–प्रथमखण्डस्य

*"किमपि–प्रास्ताविकम्"*

उपरतम्

श्रीः

# उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत–प्रथमखण्ड की
# प्रधान–विषयसूची


१—प्रारम्भिक–निवेदन [भूमिका] ............... १ से ८० पर्य्यन्त
२—उपनिषदों के आद्यन्त में मंगलपाठ क्यों किया
जाता है ? .................................... १ से ३४ „
३—'उपनिषत्' शब्द का क्या अर्थ है ? ............ १ से ७२ „
४—क्या 'उपनिषत्' वेद ?–संकलनात्मिका–पृष्ठसंख्या २७२
❀—प्रथमखण्ड-विराम .................... २३९ से २४२ पर्य्यन्त


सर्वसंकलनानुगता–पृष्ठसंख्या–४६२ (चारसौ–बासठ)

## प्रधानविषयों से अनुगत–परिच्छेदात्मक
## *प्रमुख-विषय*


१—प्रारम्भिक-निवेदन, के अन्तर्गत-प्रमुख-विषय-१ से ८० पर्य्यन्त
क—वैदिक-साहित्य, और हमारी मनोवृत्ति .... ... ...१ से २१ „
ख—वैदिक–साहित्य, और प्रतीच्य विद्वान् ... .... ...२२ से ४१ „
ग—वैदिक–साहित्य, और वैज्ञानिक–निदर्शन ... ....४२ से ८० „


१

* * * * *

## २—उपनिषदों के आद्यन्त में मङ्गलपाठ क्यों किया जाता है ?, के अन्तर्गत–प्रमुख–विषय-१ से ३४ पर्य्यन्त


क—कर्म्मभेदमूलक–अधिकारी का विभेद ... ...१ से ६ ,,

ख—दैवी–आसुरी–सम्पति, और मङ्गलरहस्य ... ...७ से ११ ,,

ग—आत्मविद्या, और उपनिषच्छास्त्र ... ... ...१२ से १८ ,,

घ—मङ्गलभेद–मीमांसा ... ... ... ...१९ से ३४ ,,




* * * * *

## ३—'उपनिषत्' शब्द का क्या अर्थ है ?, के अन्तर्गत–प्रमुख विषय—१ से ७२ पर्य्यन्त


क—विषयोपक्रम ... ... ... ... ...१ से ६ ,,

ख—प्राचीनदृष्टि, और उपनिषच्छब्दार्थ ... ... ...७ से २६ ,,

ग—विज्ञानदृष्टि, और उपनिषच्छब्दार्थ ... ... ...२७ से ३० ,,

घ—ब्राह्मण में उपनिषत् ... ... ... ...३१ से ४७ ,,

ङ—आरण्यक में उपनिषत् ... ... ... ...४८ से ४९ ,,

च—उपनिषत् में उपनिषत् ... ... ... ...५० से ७२ ,,




* * * * *

## ४—क्या 'उपनिषत्' वेद है ?, के अन्तर्गत–प्रमुख–विषय—


क—प्रस्तावना ... ... ... ...१ से २८ पर्य्यन्त

ख—विषयप्रवेश ... ... ... ... ...२९ से ३४ ,,

ग—वेद पौरुषेय हैं, अथवा अपौरुषेय ?, इस सम्बन्ध में–
दार्शनिकों के विभिन्न–विचार ... ... ... ...१ से ८८ ,,

घ—वेद के तात्त्विक-स्वरूप की रूपरेखा से अनुप्राणित–
"वैज्ञानिक-वेद–निरुक्ति" ... .... ... ...८६ से २३८ ,,

४

* * * * *

## ग—"वेदपौरुषेय हैं, अथवा अपौरुषेय ?, इस सम्बन्ध में– "दार्शनिकों के विभिन्न–विचार"–के–अन्तर्गत-प्रमुख-विषय–१ से ८८ पर्य्यन्त

१—त्रयोदश-अवान्तरमतयुक्तं पूर्वोत्तरमीमांसादर्शनाभिमत-मतप्रदर्शनम् १ से २८ ,,
२—सप्त–अवान्तरमतयुक्तं–नव्यन्यायाभिमत–मतप्रदर्शनम् ....२६ से ४० ,,
३—पञ्च-अवान्तरमतयुक्तं–प्राचीनन्यायाभिमत–मतप्रदर्शनम् ...४१ से ५४ ,,
४—सप्त–अवान्तरमतयुक्तं–प्राधानिकाभिमत–मतप्रदर्शनम् ....५५ से ६६ ,,
५—सप्त–अवान्तरमतयुक्तं–वैशेषिकदर्शनाभिमत–मतप्रदर्शनम् ....६७ से ८० ,,
६—नास्तिकदर्शनाभिमत–मतप्रदर्शनम् ... ... ....८१ से ८८ ,,

* * * * *

## घ—वेद के तात्त्विक–स्वरूप की रूपरेखा से अनुप्राणिता— "वैज्ञानिक-वेद–निरुक्ति" के अवान्तर–प्रमुख-विषय- ८६ से २३८ पर्य्यन्त

१—वेदप्रतिष्ठानुगता–आत्मस्वरूपनिरुक्तिः ... ....८६ से १०२ ,,
२—सच्चिदानन्दलक्षणा–वेदनिरुक्तिः ... ... ...१०३ से ११४ ,,
३—अमृत-मृत्युमय-आत्मलक्षणा-वेदनिरुक्तिः ... .. ११५ से १२० ,,
४—मनः-प्राण-वाङ्मयी त्रिकलवेदनिरुक्तिः... ... ...१२१ से १२६ ,,
५—उक्थ-ब्रह्म-साम-लक्षणा-वेदनिरुक्तिः ... ... ....१२७ से १३४ ,,
६—आत्म-ज्योति-प्रतिष्ठा-लक्षणा-वेदनिरुक्तिः ... ...१३५ से १४४ ,,

७—उपलब्धिलक्षणा-वेदनिरुक्तिः .... ... ....१४५ से १५२ ,,

८—ब्रह्मेन्द्रविष्णुसहकृता-वेदनिरुक्तिः .... ... ....१५३ से १६० ,,

९—प्राण-आपा वाक्-सहकृता-वेदनिरुक्तिः ... ... ....१६१ से १६६ ,,

१०-समष्टिरूपेण-आत्मवेदनिरुक्तिः ... ... ...१६७ से १७२ ,,

११-ब्रह्म-विद्या-वेद-भिन्ना-ज्ञानलक्षणा-वेदनिरुक्तिः ... ...१७३ से १८६ ,,

१२-वेदनिरुक्तौ (१)-पर्ववेदनिरुक्तिः ... ... ....१८७ से १९४ ,,

१३- ,, (२)-भावनावेदनिरुक्तिः ... ... ...१९५ से २०६ ,,

१४- ,, (३)-भाववेदनिरुक्तिः ... ... ....२०७ से २९२ ,,

१५- ,, (४)-दिग्वेदनिरुक्तिः .... .... ....३१३ से २२० ,,

१६- ,, (५)-देशवेदनिरुक्ति ... .... ...२२१ से २२६ ,,

१७- ,, (६)-कालवेदनिरुक्तिः ... .... ...२२७ से २३२ ,,

१८- ,, (७)-वर्णवेदनिरुक्तिः ... .... ....२३३ से २३८ ,,


*उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत—प्रथमखण्ड का विराम*

*२३९ से २४१ पर्य्यन्त*

* * * * *

इति—उपनिषद्वज्ञानभाष्यभूमिकानुगत-प्रथमखण्डस्य
प्रधान—विषयसूची—
उपरता



श्रीः

# उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिकानुगत–प्रथमखण्ड
# "स्मारक–विषयसूची"

## (१–प्रारम्भिक–निवेदन) ❀
## (१ से ८० पर्य्यन्त)

### क वैदिक–साहित्य, और हमारी मनोवृत्ति
### १ से २१ पर्य्यन्त


१–इष्टसंस्मरण १
२–छन्दोभाषामय उपनिषद्ग्रन्थ ३
३–नागरी, और उपनिषत् ,,
४–भारती, और उपनिषत् ,,
५–पारिभाषिक शब्दों की जटिलता ,,
६–नियतार्थप्रवृत्ति ,,
७–मूलग्रन्थ से ही रहस्यावगम ४
८–वेदराशि, और भारतवर्ष ,,
९–सर्वाधार वेदशास्त्र ,,
१०–वेद का स्तुति-गान ५
११–प्रकृति की नियत-रचना ,,
१२–नियतिचरब्रह्म की सर्वरूपता ,,
१३–स्वतः आविर्भूत वेदशास्त्र ६
१४–अपौरुषेय वेदशास्त्र ७
१५–वेदशास्त्र, और जीवनव्रत ,,
१६–वेदाध्ययन, और सर्वोत्कृष्ट धर्म्म ८
१७–द्विजाति का वेदानुगमन ,,
१८–वेदाभ्यासलक्षण उत्कृष्ट तप ,,
१९–तपश्चर्य्यारत वेदस्वाध्यायी ,,
२०–वेदशून्य नामधारक द्विजाति ९
२१–वेदाध्ययन की अवश्यकर्त्तव्यता ९
२२–वेदशास्त्र, और परमपुरुषार्थ ,,
२३–सर्वशास्ता वेदज्ञ ब्राह्मण ,,
२४–कर्म्मदोषनाशक वेदाग्नि ,,
२५–आर्य्यप्रजा की भाग्यहीनता ,,
२६–वरप्राप्ति के द्वारा उद्बोधन ,,
२७–अभ्युदय, निःश्रेयस्-साधक धर्म्म ,,
२८–प्रकृति का कोप १०
२९–श्रद्धा का क्रमिक ह्रास ,,
३०–वैदिकसाहित्योत्थान, और महाभारत ,,
३१–वैदिकसाहित्यपतन, और महाभारत ,,
३२–विद्वानों की प्रतिभा का दुरुपयोग ,,
३३–सायण, महीधर के प्रति कृतज्ञता ११
३४–वेदभाष्य, और कर्म्मपरा व्याख्या ,,
३५–वैदिकतत्त्वज्ञान की जटिलता ११
३६–वर्त्तमान-शताब्दी, और वेदतत्त्वविलुप्ति ,,
३७–अङ्गशास्त्रों का साम्राज्य ,,
३८–मार्म्मिक बोध का अभाव १२
३९–वेदशास्त्र की दुर्द्दशा ,,
४०–अर्थज्ञानशून्या वेदभक्ति ,,
४१–धर्म्म की उपपत्ति, और हमारा मौनव्रत १३
४२–स्मृतिशास्त्ररूप धर्म्मशास्त्र ,,
४३–विधि-निषेधात्मक धर्म्मशास्त्र ,,
४४–हमारी पण्डितम्मन्यता १४
४५–धर्म्मपदार्थ, और गन्धर्वनगर ,,
४६–राजनैतिकवर्ग, और हमारे शास्त्र ,,

४७–राष्ट्रप्रेमियों के विचार १५
४८–सविनय निवेदन ,,
४९–भ्रान्ति का निराकरण १६
५०–राजनीति, तथा धर्म्मनीति ,,
५१–धर्म्मरक्षार्थ ईश्वर का अवतार ,,
५२–धर्म्मनीति, और भगवान् राम १७
५३–धर्म्मनीति, और हरिश्चन्द्र ,,
५४–धर्म्मनीति, और शिबि ,,
५५–धर्म्मनीति, और युधिष्ठिर ,,
५६–धर्म्मनीति, और कर्ण ,,
५७–धर्म्मनीति, और प्रताप ,,
५८–धर्म्मनीति, और आर्य्यललनाएँ ,,
५९–धर्म्मनीति, और शिवाबा ,,
६०–धर्म्मनीति का पूर्ण विजय १८
६१–राष्ट्र की मौलिक-सम्पत्तियाँ ,,
६२–सम्पत्तिरक्षक वेदशास्त्र ,,
६३–वैदिकसाहित्य की उपयोगिता १९
६४–'दशहस्ता हरीतकी' ,,
६५–संस्कृतज्ञ विद्वान्, और वैदिक-साहित्य ,,
६६–अनार्ष-पश्चिमी विचारों के अनुगामी २०
६७–सामान्य प्रजावर्ग ,,
६८–भौतिकविज्ञान, और प्रजावर्ग ,,
६९–महर्षियों की विदितवेदितव्यता ,,
७०–हमारी कृतघ्नता ,,
७१–अविद्यामूला विडम्बना २१
७२–भारतीय साहित्य, और पश्चिमी विद्वानों की सम्मति का अनुपयोग ,,
७३–भ्रान्त-भारतीय-मानव ,,

—*—

## ख–वैदिक साहित्य, और पश्चिमी-विद्वान्

### (२२ से ४१ पर्य्यन्त)

७४–भारतीय साहित्य के अनन्यभक्त २१
७५–पश्चिमी विद्वानों के स्पष्ट उद्‌गार २२
७६–फ्रेञ्चपण्डित 'लुई जेकोलिअट' २२
७७–फ्रेञ्चपण्डित 'क्रोभर' २३
७८–काउन्ट जॉन स्टजना' ,,
७९–'विक्टर कजिन' ,,
८०–'कर्नल टाड' २४
८१–फ्रेञ्च इतिहासज्ञ ,,
८२–'पालड्यूसन' ,,
८३–'शॉपनहार' ,,
८४–अङ्गरेज इतिहासवेत्ता २६
८५–अध्यात्मशास्त्रवेत्ता 'इमर्सन' ,,
८६–डाक्टर 'एलेग्जैंडर' २७
८७–जर्म्मन पण्डित 'शेगल' ,,
८८–प्रॉफेसर 'वेबर' २८
८९–श्रीमती 'एनीबेसेन्ट' ,,
९०–डॉक्टर 'एल्फिल' ,,
९१–स्वेडिश काउन्ट ,,
९२–मिस्टर 'कालब्रुक' २९
९३–प्रॉफेसर बॉप ,,
९४–मिस्टर 'थानट' ,,
९५–सर्वश्री 'मेक्समूलर' ,,
९६–प्रॉफेसर 'मेग्डानल्ड' ३१
९७–प्रोफेसर 'हीरेन' ,,
९८–डाक्टर 'वेलेन्टिन' ३२
९९–'सर विलियमजोन्स' ,,
१००–फ्रेञ्च पं० पायरी लॉटे ३३
१०१–प्रसिद्ध विद्वान् स्टेबी ३४
१०२–एपिक्टेटस के शिष्य 'एरियम' ३५
१०३–चीनी यात्री 'ह्यूयेनसांग' ,,
१०४–मि० मार्कोपोलो ,,
१०५–सर जान माल्कम साहिब ,,
१०६–कर्नल स्लिमन ३६
१०७–मि० निबूर ,,
१०८–मि० कॉलमेन ,,
१०९–फायर जेडिन्स ३७

११०-चीनसम्राट् याँगटी ३७
१११-मि० इडरीसी ,,
११२-मेगेस्थेनिज ३८
११३-लॉर्ड हेस्टिंगस ,,
११४-बिशप हेबर साहिब ३९
११५-अबुलफजल ,,
११६-शम्सुद्दीन अब्दुला ,,
११७-पश्चिमी विद्वानों का वेदस्वाध्यायप्रेम ४०
११८-हमारा आत्यन्तिक पतन ४१

——*——

## ग-वैदिकसाहित्य, और वैज्ञानिक-निदर्शन
## (४२ से ८० पर्य्यन्त)

११९-'विज्ञान' शब्द, और हमारी आकुलता ४२
१२०-विज्ञानवाद में नास्तिकता का भ्रम ,,
१२१-संत्रस्त पण्डितवर्ग ,,
१२२-नास्तिकों का क्षणिक विज्ञानवाद ,,
१२३-भ्रम का दूसरा कारण ,,
१२४-हमारा विज्ञानशब्द, और उसकी मौलिकता ४३
१२५-आस्तिकों का नित्यविज्ञानवाद ,,
१२६-सनातनधर्म्म में दृढनिष्ठा ,,
१२७-श्रद्धा का पुनः स्थापन ,,
१२८-विज्ञातव्य ईश्वर-प्रपञ्च ४४
१२९-वेदों की 'सञ्चरविद्या' ४५
१३०-वेदों की 'प्रतिसञ्चरविद्या' ४६
१३१-सर्वविद्या ४७
१३२-आत्मविद्या, विश्वविद्या ,,
१३३-विविधा-खण्डविद्याएँ ,,
१३४-मौलिकविद्या ,,
१३५-यौगिकविद्या ,,
१३६-मौलिकतत्त्व, और ब्रह्म ४८
१३७-ब्रह्म, और 'ब्रह्मविद्या' ,,
१३८-यौगिकतत्त्व, और यज्ञ ,,
१३९-यज्ञ, और 'यज्ञविद्या' ,,
१४०-ब्रह्मविद्या, और ज्ञानपक्ष ,,
१४१-यज्ञविद्या, और विज्ञानपक्ष ४८
१४२-गीताचार्य्य की सम्मति ,,
१४३-ज्ञानप्रधान आत्मविद्याशास्त्र ,,
१४४-विज्ञानप्रधान विश्वविद्याशास्त्र ,,
१४५-आत्मविद्या, और दर्शनशास्त्र ,,
१४६-फिजिक्स, और 'ब्रह्मविद्या' ,,
१४७-केमेस्ट्री, और 'यज्ञविद्या' ,,
१४८-'कलौ वेदान्तिनः सर्वे' ,,
१४९-भारतवर्ष का जगद्गुरुत्त्व ४९
*--यज्ञपदार्थनिदर्शन (१) ,,
१५०-श्रेष्ठतम यज्ञपदार्थ ,,
१५१-लोकप्रजाप्रवर्त्तक यज्ञकर्म्म ,,
१५२-इष्टकामधुक् यज्ञकर्म्म ५०
१५३-प्रश्नोपनिषत् के 'रयि--प्राण' ,,
१५४ यज्ञ, और यज्ञप्रजापति ,,
१५५-सम्वत्सर, और अहं का अभेद ५१
१५६-षोडशकल सम्वत्सर ,,
१५७-भूतानांपति सम्वत्सर ,,
१५८-वैश्वानरलक्षण पिता सम्वत्सर ,,
१५९-पञ्चावयवमूर्त्ति सम्वत्सर ,,
१६०-अग्निमूर्त्ति सम्वत्सर ५२
१६१-सोममूर्त्ति सम्वत्सर ,,
१६२-काममूर्त्ति सम्वत्सर ,,
१६३-ऋतुमूर्त्ति सम्वत्सर ,,
१६४-यज्ञमूर्त्ति सम्वत्सर ,,
१६५-प्रजामूर्त्ति सम्वत्सर ,,
१६६-यज्ञमूर्त्ति पुरुष ,,
१६७-पुरुषमूर्त्ति सम्वत्सर ,,
१६८-वैधयज्ञ का उपभोग ,,
*---ज्योतिः--पदार्थ--निदर्शन (२) ५३
१६९-पश्चिमी जगत् का ज्योतिर्विज्ञान ,,
१७०-हीट, लाइट, इलेक्ट्री ,,
१७१-हमारा अग्निविज्ञान ,,
१७२-ताप-प्रकाश-विद्युत् ,,

१७३-घनाग्नि, और पार्थिवज्योति ५३
१७४-तापलक्षण पार्थिवाग्निज्योति ,,
१७५-विरलाग्नि, और दिव्यज्योति ,,
१७६-प्रकाशलक्षण दिव्येन्द्रज्योति ,,
१७७-तरलाग्नि, और आन्तरिक्ष्यज्योति ,,
१७८-विद्युल्लक्षण आन्तरिक्ष्य वायुज्योति ,,
१७९-पश्चिमी-विद्वानों की सौरविद्युत् ,,
१८०-भारतीयों की सौर-सौम्य-ध्रौव-विद्युच्छक्तियाँ ,,
१८१-ध्रुवनक्षत्र, और ध्रौवविद्युत् ,,
१८२-भूपिण्डाधार ध्रौवविद्युत् ,,
१८३-इस्पात-सम्पादक ध्रौवविद्युत् ,,
१८४-इन्द्रियवर्ग-सञ्चालिका सौम्यविद्युत् ५४
१८५-समुद्रगर्भ से विनिःसृता सौरविद्युत् ,,
१८६-सरस्वान् समुद्र, और सौरविद्युत् ,,
१८७-'अपां ज्योतिः', और सौरविद्युत् ,,
१८८-विद्युत्, और इन्द्रतत्त्व ५५
१८९-सोमसहचारी इन्द्र ,,
१९०-भौतिकविद्युत् ,,
१९१-आध्यात्मिक-विद्युत् ५६
१९२-मामेव विजानीहि ,,

***-ग्रहपदार्थनिदर्शन (३)**

१९३-ग्रह, और ग्रहयाग ,,
१९४-४० ग्रहपदार्थ ,,
१९५-वायुमूर्त्ति ग्रहतत्त्व ,,
१९६-रुद्र, और ग्रह ,,

***-परिशिष्टपदार्थनिदर्शन (४) ५०**

१९७-ग्रहणविज्ञान ,,
१९८-आविष्कारक अत्रिमहर्षि ,,
१९९-पृथिवी-परिभ्रमणविज्ञान ,,
२००-भ्रामक इन्द्रदेवता ,,
२०१-अहनी चक्रियेव ,,
२०२-आकर्षणसिद्धान्त, और भास्कराचार्य ५८
२०३-ओषधिविज्ञान ,,
२०४-शल्यचिकित्साविज्ञान ६०
२०५-प्रसवचिकित्साविज्ञान ,,
२०६-पश्चिमी-विद्वानों की सम्मतियाँ ६१
२०७-विमानविज्ञान ६२
२०८-वृष्टिविज्ञान ,,
२०९-अक्षमाधेया-प्रश्नावली ६३
२१०-तत्त्वविज्ञान ,,
२११-पञ्चतत्त्ववाद ६४
२१२-पश्चिमी विद्वानों की भावना ,,
२१३-भारतीय-तत्त्ववाद पर आक्षेप ६५
२१४-आक्षेपनिराकरण ६६-६७
२१५-स्थिरधर्म्मपरिगणना ६८
२१६-अस्थिरधर्म्मपरिगणना ,,
२१७-सव्यपेक्षधर्म्मपरिगणना ,,
२१८-आकर्षणबलपरिगणना ६९
२१९-रूढ, योगरूढ, यौगिक-पदार्थ ,,
२२०-घन, द्रव, बाष्पावस्थापन्न पदार्थ ,,
२२१-विविध खण्डविज्ञान ,,
२२२-विज्ञानकोशरूप वेदशास्त्र ,,
२२३-हमारी क्षुद्रवृत्ति ७०
२२४-हमारा अतीत ,,
२२५-हमारा वर्त्तमान ,,
२२६-ध्रुव की कदम्बपरिक्रमा ,,
२२७-ध्रुवपरिभ्रमणसिद्धान्त ७१
२२८-ध्रुवसिद्धान्त का इतिवृत्त ७२
२२९-हमारा संकल्प ७३
२३०-हमारा कर्त्तव्य ७४
२३१-दिव्यपुरुष का प्रसाद ७५
२३२-भूमिका में प्रतिपादित विषयों की तालिका ७६
२३३-समाधान की जटिलता ७७
२३४-सम्भूति के द्वारा असम्भूति का विनाश ७८

## प्रारम्भिक निवेदन उपरत

१

* * * * *

## [२]-उपनिषदों के आद्यन्त में मङ्गलपाठ क्यों किया जाता है ?
## (१ से ३४ पर्य्यन्त)

### क-कर्म्मभेदमूलक अधिकारी का विभेद
### (१ से ६ पर्य्यन्त)


१-आस्तिकग्रन्थों की मङ्गलकामना १
२-व्यवहारजगत् की मङ्गलकामना ,,
३-मनोभावना, और शुभाशुभ फल ,,
४-स्वस्तिभाव, और हमारा लक्ष्य ,,
५-श्रेय, प्रेय, श्रेय प्रेयकर्म्म ,,
६-हितकर, रुचिकर, हितकर-रुचिकरकर्म्म ३
७-गृहस्थाश्रम, और श्रेयः प्रेयोभाव ,,
८-जन्मसाफल्य ,,
९-अलौकिक अधिकारी ४
१०-लौकिक अधिकारी ,,
११-निकृष्ट अधिकारी ,,
१२-आत्मनिष्ठ अलौकिक पुरुष ,,
१३-व्यवहारनिष्ठ लौकिकपुरुष ,,
१४-पतनोन्मुख कापुरुष ,,
१५-आरण्यकोपनिषत्, और अलौकिकपुरुष ५
१६-ब्राह्मणग्रन्थ, और लौकिकपुरुष ,,
१७-शास्त्रविरोधी लक्ष्यभ्रष्ट मानव ,,
१८-उत्तमाधिकारी ,,
१९-मध्यमाधिकारी ,,
२०-अधमाधिकारी ,,
२१-निःश्रेयस्-जनक कर्म्म ,,
२२-अभ्युदय-निःश्रेयस्-जनक-कर्म्म ,,
२३-प्रत्यवायजनक कर्म्म ,,
२४-आसुरीसम्पत्ति, और मङ्गलफल ,,
२५-दैवीसम्पत्ति की अनन्यता ,,
२६-श्रेयांसि बहु विघ्नानि ,,
२७-उभयतो नमस्कार ,,


---*---

### (ख)-दैवी आसुरीसम्पत्, और मङ्गलरहस्य
### (७ से ११ पर्य्यन्त)


२८-आत्माभ्युदयलक्षण शुभकर्म्म ६
२९-आत्मपतनलक्षण अशुभकर्म्म ,,
३०-निवृत्तिकर्म्म और आत्मनिष्ठा ७
३१-प्रवृत्तिकर्म्म, और व्यवहारनिष्ठा ,,
३२-अशास्त्रीयकर्म्म, और निष्ठाविच्युति ,,
३३-देवता, और असुर ,,
३४-अश्वमाहिष्यन्याय ,,
३५-कौतुकी स्रष्टा ८
३६-दैवी, और आसुरी-सम्पत्ति ,,
३७-दैवबलप्रधान सात्त्विकभाव ,,
३८-उभयबलप्रधान राजसभाव ,,
३९-आसुरबलप्रधान तामसभाव ,,
४०-सत्त्वभावप्रवर्त्तिका देवता ,,
४१-तमोभावप्रवर्त्तक असुर ,,
४२-आसुरभाव, और विघ्नाक्रमण ,,
४३-द्विविधा दैवीसम्पत् ९
४४-चतुर्विधा आसुरी-सम्पत् ,,
४५-सत्यसंहित--देवता ,,
४६-विज्ञानघन देवता ,,
४७-अनृतसंहित असुर ,,
४८-बलघन असुर ,,
४९-त्रिपर्वा मङ्गलपाठ ,,
५०-अभियुक्त-सम्पति १०
५१-उपनिषदों का मङ्गलपाठ ११


---*---

### (ग)-आत्मविद्या, और उपनिषच्छास्त्र
### (१२ से १८ पर्य्यन्त)


५२-उपनिषदों का प्रतिपाद्य विषय १२
५३-प्रजापति के कलादि विभाग ,,
५४-प्राजापत्यसंस्था ,,
५५-उद्गीथ-उक्थ-अङ्गी ,,

५६–उपनिषद्विद्या १२
५७–प्रजापति-निरूपक उपनिषच्छास्त्र ,,
५८–ज्ञान-विज्ञान-परिभाषा ,,
५९–विज्ञानयुक्ता ज्ञानोपासना १३
६०–ज्ञानयुक्त विज्ञानानुगमन ,,
६१–ज्ञानपक्ष, और उपनिषच्छास्त्र ,,
६२–वन्यधर्म्म, और उपनिषच्छास्त्र १४
६३–ज्ञानमार्ग, और उपनिषच्छास्त्र ,,
६४–आश्रमविभाग १५
६५–आश्रमभेद से कर्त्तव्यकर्म्मविभाग ,,
६६–क्रत्वर्थ-पुरुषार्थकर्म्म ,,
६७–'एकाकी यतचित्तात्मा' ,,
६८–पुरुषार्थसफलता १६
६९–उपकार्य्य, उपकारकभाव ,,
७०–निष्ठाद्वयी ,,
७१–उपनिषत् की लक्ष्यदृष्टि ,,
७२–सांसारिक-बन्धनविमोक १७
७३–गृहस्थाश्रम, और उपनिषत् १८

——*——

## (घ)-मङ्गलभेदमीमांसा
## ( १९ से ३४ पर्य्यन्त )

७४–उपायप्रदर्शनोपक्रम १८
७५–प्रज्ञा, प्राण-भूत-मयी आत्मसंस्था ,,
७६–शरीरत्रयी, और आत्मसंस्था ,,
७७–शरीत्रयी की मौलिक प्रतिष्ठाएँ ,,
७८–अग्नित्रयी के द्वारा वेदत्रयी का विकास १९
७९–स्थूलशरीर, और ऋग्वेद ,,
८०–सूक्ष्मशरीर, और यजुर्वेद ,,
८१–कारणशरीर, और सामवेद १९
८२–कारणशरीर, और ऋग्वेद की उपनिषत् २०
८३–स्थूलशरीर, और यजुर्वेद की उपनिषत् ,,
८४–सूक्ष्मशरीर, और सामवेद की उपनिषत् ,,
८५–मङ्गलमन्त्र ,,
८६–कर्णेभिः-अक्षभिः ,,
८७–इन्द्रियविज्ञान ,,
८८–ऋङ्मूर्त्ति होता ( अग्नि ) २२
८९–यजुर्मूर्त्ति अध्वर्यु ( वायु ) ,,
९०–साममूर्त्ति उद्गाता (आदित्य) ,,
९१–मङ्गलमन्त्ररहस्यार्थ ,,
९२–शरीरत्रयी की मङ्गलकामना २३
९३–ऐतरेयादि-ऋगुपनिषत् २४
९४–ऋगुपनिषदों का मङ्गलमन्त्र २५
९५–मङ्गलमन्त्ररहस्य २६
९६–ईशावास्यादि यजुर्वेदोपनिषत् २७
९७–यजुर्वेदोपनिषदों का मङ्गलमन्त्र ,,
९८–मङ्गमन्त्ररहस्य २८
९९–शुक्ल, कृष्णयजुर्वेद २९
१००–कठतैत्तिरीयादिकृष्णयजुर्वेदोपनिषत् ,,
१०१–कृष्णयजुर्वेदोपनिषदों का मङ्गलमन्त्र ,,
१०२–मङ्गलमन्त्ररहस्य ३०
१०३–केनछान्दोग्यादि सामोपनिषत् ,,
१०४–सामोपनिषदों का मङ्गलमन्त्ररहस्य ,,
१०५–उपनिषदों में दो अमङ्गल ३१
१०६–उपनिषदों के दो मङ्गलपाठ ,,

## इति-मङ्गलरहस्यम्
## २

—:*:—

## (३)–उपनिषत् शब्द का क्या अर्थ है ? (१-६८ पर्य्यन्त)

### (क)- विषयोपप्रक्रम

( १ से ६ पर्य्यन्त )


१–'ते मयि सन्तु' १
२–हमारे धार्म्मिक नेता, और उनके उद्गार ,,
३–हेत्वाभासलक्षण हेतु ,,
४–अन्धप्रणाली का अनुगमन ,,
५–क्षोभशान्ति की विफलचेष्टा ,,
६–मनोविज्ञान, और मानहानि ,,
७–छिद्रान्वेषणप्रवृत्ति ,,
८–भाष्यकार पतञ्जलि ३
९–वार्त्तिककार वररुचि ,,
१०–धर्म्मनिर्णायक शब्दशास्त्र ,,
११–वररुचि के आक्षेप ,,
१२–पतञ्जलि का समाधान ,,
१३–वररुचि का अभिनिवेश ४
१४–भाष्यकार का समाधान ,,
१५–सामान्य-लौकिक-दृष्टि, और शास्त्र ५
१६–तात्त्विक-अलौकिक-दृष्टि, और शास्त्र ,,
१७–उपलब्धौ यत्नः क्रियताम् ६


—*—

### (ख)–प्राचीनदृष्टि, और उपनिषच्छाब्दार्थ

(७ से २६ पर्य्यन्त)


१८–स्थावर-जङ्गमात्मक त्रिपर्वा विश्व ८
१९–ज्ञायते, क्रियते, विद्यते ,,
२०–'अर्थक्रियाकारित्वं सत्' ,,
२२–ज्ञानोदय के परिचायक ९
२३–ज्ञान और विषय का पार्थक्य ,,
२४–द्रष्टा और दृश्य का पार्थक्य ,,
२५–ज्ञान और क्रिया का पार्थक्य ,,
२६–प्रत्यगात्म, परमात्म-कर्म्म ,,
२७–ईश्वरेच्छा, और नियतकर्म्म ९
२८–हमारा त्रित्ववाद १०
२९–ज्ञान-कर्म्म-अर्थधाराएँ ,,
३०–सर्वज्ञ ईश्वर ,,
३१–सर्वशक्तिघन ईश्वर ,,
३२–सर्ववित् ईश्वर ,,
३३–अल्पज्ञ जीव १०
३४–अल्पशक्तियुत जीव ११
३५–नियतार्थ, नियतेन्द्रिय जीव ,,
३६–ईश्वर का भौतिक सर्ग ,,
३७–पुरुष की नेदिष्ठता १२
३८–भेदक प्रतिबन्धक ,,
३९–उपनिषत् का प्रतिपाद्य विषय ,,
४०–वेदशास्त्र, और उपनिषत् १३
४१–मन्त्र, ब्रह्म, विद्या ,,
४२–ब्रह्मशब्द का निर्वचन १४
४३–नित्या वेदवाक् ,,
४४–वेदवाक्, और सृष्टिविवर्त्त १५
४५–अग्नि, सोमवेद ,,
४६–वेदस्वरूपपरिचय १६
४७–अत्ता, आद्यमीमांसा ,,
४८–'त्रयो वेदाः' ,,
४९–'चत्वारो वेदाः ,,
५०–ब्रह्मवेदमीमांसा १७
५१–ब्राह्मणवेदमीमांसा ,,
५२–योगत्रयी का समन्वय ,,
५४–'विधि, आरण्यक, उपनिषत्' ,,
५५–पुरोहित अग्नि १८
५६–व्रतपति वायु ,,
५७–'आयाहि वीतये' १९
५८–यजुर्वेद का उपक्रम ,,
५९–'अग्ने व्रतपते' ,,
६०–'इषे त्वोर्जे त्वा' ,,
६१–अथर्वगर्भित त्रयीब्रह्म २०

६२–'विज्ञान-स्तुति इतिहास' २०
६३–इतिहास ही विभीषिका ,,
६४–त्रिकालज्ञ ईश्वर ,,
६५–'धाता यथापूर्वमकल्पयत्' २१
६६–'सर्वं वेदात् प्रसिद्धयति' ,,
६७–निगमशास्त्र का ब्रह्मभाग ,,
६८–निगमशास्त्र का ब्राह्मणभाग ,,
६९–कर्म्मयोग, और विधिभाग ,,
७०–भक्तियोग, और आरण्यकभाग ,,
७१–ज्ञानयोग, और उपनिषत्भाग ,,
७२–आध्यात्मिकज्ञान, और उपनिषत् ,,
७३–अर्थकला, और आधिभौतिकविश्व २२
७४–ज्ञानकला, और आधिदैविकविश्व ,,
७५–क्रियाकला, और आध्यात्मिकविश्व ,,
७६–पूर्व, उत्तर, मध्य-काण्डत्रयी ,,
७७–पूर्व, उत्तर, मध्य-मीमांसात्रयी ,,
७८–वेदान्तदर्शन ,,
७९–कर्म्मकाण्ड, और विधिभाग ,,
८०–उपासनाकाण्ड, और आरण्यकभाग ,,
८१–ज्ञानकाण्ड, और उपनिषद्भाग ,,
८२–कर्म्मयोगत्वावच्छिन्न विधिभाग ,,
८३–भक्तियोगत्वावच्छिन्न आरण्यकभाग ,,
८४–अध्यात्मविद्यात्वावच्छिन्न उपनिषद्भाग ,,
८५–उपासना, और सायुज्यभाव ,,
८६–ज्ञान, और निर्वाणभाव ,,
८७–'उप-आसन' और उपासना ,,
८८–उपनिषत्-शब्द का निर्वचन ,,
८९–अध्यात्मविद्याप्रतिपादिका ईशादि उपनिषदें ,,
९०–प्राचीनमतमीमांसा ,,
९१–ब्रह्मवेदपरिलेख ,,
९२–त्रयीवेदपरिलेख २५
९३–ब्राह्मणवेदपरिलेख ,,
९४–ब्रह्मवेद के निरूपणीय विषय ,,
९५–ब्राह्मणवेद के निरूपणीय विषय ,,
९६–आत्मकलापरिलेख २६
९७–शरीरकलापरिलेख ,,
९८–मीमांसात्रयीपरिलेख ,,
९९–अवच्छेदकत्रयीपरिलेख ,,

—*—

## (ग)-विज्ञानदृष्टि, और उपनिषच्छब्दार्थ
## (२७ से ३० पर्य्यन्त)

१००–निर्विरोध प्राचीनविचार २७
१०१–आदरणीया प्राचीनदृष्टि ,,
१०२–वैज्ञानिक का असन्तोष ,,
१०३–उपनिषत् शब्द का व्यापक अर्थ २७
१०४–शब्दों की अवच्छेदकमर्य्यादा ,,
१०५–भेदक अवच्छेदक तत्त्व ,,
१०६–शब्दशक्ति ,,
१०७–अवच्छेदकावच्छिन्न ,,
१०८–अनवच्छिन्न ईश्वरतत्त्व ,,
१०९–शब्दातीत ईश्वरतत्त्व ,,
११०–'संविदन्ति न यं वेदाः' २८
११ –भेदक, और छन्द ,,
११२–समानार्थक शब्द ,,
११३–कम्बुग्रीवादिमत्त्व २९
११४–सामान्य, और अवच्छेदक ,,
११५–ब्राह्मणग्रन्थों में उपनिषच्छब्दप्रवृत्ति ,,
११६–आरण्यकग्रन्थों में उपनिषच्छब्दप्रवृत्ति ,,
११७–उपनिषत् का तात्त्विकलक्षण ३०

—*—

## (घ) ब्राह्मण में उपनिषत् ३१ से ४७ पर्य्यन्त

११८–पुरुषार्थ-क्रत्वर्थ-कर्म्मपरिगणना ३१
११९–कर्म्मेतिकर्त्तव्यता का विभेद ,,
१२०–भिन्नता, और उपनिषत् ,,
१२१–विज्ञानसिद्धान्त, और उपनिषत् ३२
१२२–मौलिक-उपपत्ति, और उपनिषत् ,,
१२३–'उप-नि-षत्' और उपनिषत् ,,

१२४–उपपत्ति-निश्चय, स्थिति, और उपनिषत् ३२
१२५--व्यावहारिकी उपनिषत् ३३
१२६–उपनिषत् युक्त कर्म्म ,,
१२७--विद्या, श्रद्धा, उपनिषत् ३४
१२८--सर्वहुतयज्ञ, और वैधयज्ञ ,,
१२९--पाङ्क्तवैधयज्ञ की उपनिषत्
* हविर्वेदादिपरिलेख ,,
१३०--सप्तसंस्थ ज्योतिष्टोम की उपनिषत् ३५
१३१--हविर्यज्ञ की उपनिषत् ३६
१३२--हविर्वेदी की उपनिषत् ३७
१३३--गार्हपत्यादि कुण्डों की उपनिषत् ,,
१३४--यज्ञफल की उपनिषत् ३८
१३५--लोकसमतुलित यज्ञोपनिषत् ३९
१३६--अष्टाकपालपुरोडाशोपनिषत् ४०
१३७--'पुरुषसम्मितो यज्ञः' ,,
१३८--क्यों ? की उपनिषदें ४१
१३९--भूत-प्राणमय अग्नि ४२
१४०--भूमहिमा का वितान ,,
१४१--उद्चलच्चण निधनसाम ,,
१४२--पुराणसिद्धान्त की उपनिषत् ,,
१४३--महावेदि, और हविर्वेदि ४३
१४४--उत्तरावेदि, और यूप ,,
१४५--वेदि, यूपों की उपनिषदें ,,
१४६--हविर्द्धानमण्डप की उपनिषत् ४४
१४७--सदोमण्डप की उपनिषत् ,,
१४८--ऋत्विजों की उपनिषत् ,,
१४९--आध्यात्मिक महायज्ञ ,,
१५०--अहरहर्यज्ञ ,,
१५१--आध्यात्मिक यज्ञ की उपनिषत् ,,
१५२--पुराणगार्हपत्य की उपनिषत् ,,
१५३--नूतनगार्हपत्य की उपनिषत् ,,
१५४--उदुम्बरशाखा की उपनिषत् ,,
१५५-यद्वै देवा अकुर्वंस्ततकरवाणि' ४६
१५६--ब्राह्मणग्रन्थ, और उपनिषत् ,,
१५७--विज्ञानोपनिषत् ४६
१५८--उपनिषत् से युक्त ब्राह्मण ४७

---

## (ङ)--आरण्यक में उपनिषत्
## ( ४८ से ४९ पर्य्यन्त )

१५९--आरण्यक में उपनिषत्, और प्राचीनों की सम्मति ४८
१६०--'इत्युपनिषत्' ,,
१६१--मौलिकसिद्धान्तपरक उपनिषच्छन्द ,,
१६२--कार्य्यकारणरहस्य ,,
१६३--आत्मसम्बन्धसूत्र ४९
१६४--कर्म्म का फल के साथ सम्बन्ध ,,
१६५–उपनिषत् की परव्याप्तियाँ ,,
१६६–उपनिषत् से युक्त सफलकर्म्म ,,

---

## (च)–उपनिषत् में उपनिषत्
## ५०–से ७२ पर्य्यप्त

१६७–मन्त्रब्राह्मणात्मक निगमशास्त्र ५०
१६८–उपनिषत्, और वेदान्त ,,
१६९–'सर्वे वेदान्ताः' ,,
१७०–लोकव्यवहार ,,
१७१–ज्ञानकाण्ड, और उपनिषत् ,,
१७२–वेद का अन्तिम भाग ,,
१७३–सनातन व्यवहार ,,
१७४–विज्ञानदृष्टि पर आक्षेप ,,
१७५–समाधानोपक्रम ,,
१७६–अनुज्ञाधारा, और विधि ५१
१७७–प्रधानकर्म्मों के स्वरूपसम्पादक ,,
१७८–अनारभ्याधीता श्रुति ,,
१७९–अनारभ्याधीत आदेश ५२
१८०–सामान्यविधियाँ ५३
१८१–विधि के तीन पर्व ,,

